# लागत लेखा विधि

( Cost Accounting )

( बी० काम० कक्षा के लिए )



ओम प्रकाश बाजपेई

कामर्स विभाग, गोरखपुर विश्वविद्यालय, गोरखपुर

# प्रस्तावना

भारतवर्ष के औद्योगिक विकास के साथ ही साथ लागत-लेखाविधि का भी महत्व लगातार बढ़ रहा है। इसलिये हमारे यहाँ के विभिन्न विश्वविद्यालयों ने अपने पाठ्यक्रमों में इस विषय के प्रशिक्षण की व्यवस्था की है। वाणिज्य के विद्यार्थी जो इन शिक्षा-संस्थाओं से बाहर जाते हैं विभिन्न व्यापारिक तथा निर्माण गृहों में सफलतापूर्वक लागत-लेखापाल का कार्य कर रहे हैं।

इस विषय पर अंग्रेजी भाषा में अनेक उच्च कोटि की पुस्तकें उपलब्ध हैं। वास्तव में लागत-लेखाविधि के सिद्धान्त पश्चिमी देशों में ही विकसित हुए हैं और वहीं से इन सिद्धान्तों को हम अपने देश की प्रणाली में अपना रहे हैं। इस कारण से इस विषय पर हिन्दी में लिखी गई पुस्तकें नहीं के समान हैं। इस पुस्तक के लिखने का उद्देश्य यही रहा है कि यहाँ विद्यार्थियों को उन्हीं की भाषा में इस विषय का अध्ययन करने और इसके सिद्धान्तों को समझने में सुविधा हो। लेखाविधि एक कठिन विषय है। हिन्दी में अभी इस विषय की शब्दावली का प्रमाप नहीं है। इस ओर कुछ प्रयास किया जा रहा है। इस पुस्तक को लिखते समय इस बात का लगातार ध्यान रखा गया है कि इसकी भाषा अधिकाधिक सरल और सुगम हो।

इस पुस्तक में व्यावहारिक प्रश्नों को अंग्रेजी में ही रखा गया है। इसका कारण यह है कि जिन परिस्थितियों से होकर आजकल हम लोग निकल रहे हैं उनमें लेखाविधि ऐसे प्रावैधिक विषय को हिन्दी में पढ़ना-पढ़ाना अहितकर ही होगा, हितकर नहीं। इस विषय का रूपान्तर हिन्दी में करने से विद्यार्थी व्यावहारिकता से बहुत दूर हो जायेंगे। जब तक हमारे यहाँ के उद्योगपति तथा व्यापारी अंग्रेजी में ही अपना हिसाब-किताब रखते हैं तब तक ऐसे ही लेखापालों की माँग रहेगी जो अँग्रेजी में हिसाब रख सकते हों। अपनी भाषा में इस विषय के सिद्धान्तों को समझकर उनको व्यावहारिक रूप से अंग्रेजी में प्रयोग करने में बहुत अधिक कठिनाई नहीं होगी, ऐसी मैं आशा करता हूँ।

मैं उन सज्जनों का बहुत आभारी होऊँगा जो इस पुस्तक की त्रुटियों को दूर करने के सुझाव मुझे देंगे।

कामर्स विभाग,
विश्वविद्यालय.

# विषय-क्रम

अध्याय १

# भूमिका

## (Introduction)

हर एक व्यापार करने का उद्देश्य लाभ प्राप्त करना है। आजकल बाजार में प्रतियोगिता अधिक होने के कारण निर्माताओं तथा उत्पादकों को बहुत सावधान रहना पड़ता है। उनको अपनी वस्तुओं का मूल्य उचित रखना पड़ता है। उचित मूल्य क्या है ? यह एक समस्या है। यदि मूल्य प्रतियोगियों के मूल्यों से अधिक है तो निर्माता को अपनी वस्तुयें विक्रय करना कठिन हो जायगा। इसी प्रकार मूल्यों की न्यूनतम सीमा उनकी लागत (Cost) है। इससे कम होने पर विक्रय से हानि होगी। इसलिये हम देखते हैं कि वस्तुओं के मूल्य इन्हीं दो सीमाओं के बीच में निर्धारित किये जाते हैं। इसके लिये प्रत्येक निर्मित वस्तु की लागत जानना अत्यन्त आवश्यक है। लागत एक विशेष लेखाविधि द्वारा मालूम की जाती है। इस विधि को लागत-लेखाविधि (Cost Accounting) कहते हैं।

लागत-लेखाविधि की परिभाषा हम इस प्रकार कर सकते हैं "यह वह प्रणाली है जिसमें उत्पादन या निर्माण पर किये गये व्ययों का उचित वर्गीकरण तथा विश्लेषण किया जाता है ताकि निर्मित वस्तु, उत्पादन या सेवा की हर इकाई (Unit) का मूल्य समुचित परिशुद्धता से मालूम किया जाय।"

### लागत लेखाविधि से लाभ

आधुनिक युग में लागत-लेखाविधि उद्योगों के लिये अत्यन्त आवश्यक है। इससे प्रबन्धक वर्ग को अत्यन्त महत्वपूर्ण सूचना प्राप्त होती है। वे इस सूचना से क्षय को बचा सकते हैं तथा अधिक नियन्त्रण करके व्यापार की कार्य-क्षमता को बढ़ाने की कार्यवाही कर सकते हैं। इस प्रकार से संगठन में हर प्रकार से सुधार किया जा सकता है। उदाहरण के लिये, मान लीजिये, एक कारखाने में चार उत्पादन विभाग हैं। साधारण लेखाविधि द्वारा बनाये गये लाभ-हानि लेखे से यह पता चलता है कि एक

वर्ष में ६,००,००० रुपये का लाभ हुआ है। लागत-लेखों से यह सूचना मिलती है कि विभिन्न विभागों का लाभ निम्नलिखित है :—

| विभाग | शुद्ध लाभ |
| --- | --- |
| अ | ४,००,००० रुपये |
| आ | ४,५०,००० ,, |
| इ | —२,५०,००० ,, |
| ई | ३,००,००० ,, |
| | ९,००,००० रुपये |

इस तरह हम यह देखते हैं कि विभाग—इ में हानि हो रही है। यह विभाग केवल कुछ लाभ ही नहीं अर्जित करता बल्कि दूसरे विभागों में हुये लाभ को भी कम कर देता है। यदि यह विभाग बन्द कर दिया जाय तो व्यापार का लाभ तुरन्त ११,५०,००० रुपये हो जायेगा। यह अवस्था प्रबन्धक वर्ग के लिये बड़ी विचारणीय है। वे या तो ऐसी कार्यवाही करेंगे जिससे इस विभाग से उन्हें लाभ हो किन्तु यदि वे अपने इस कार्य में सफलता नहीं प्राप्त करते, तो इसके सिवाय कोई चारा उनके पास नहीं है कि यह विभाग बन्द कर दिया जाय।

लागत-लेखाविधि न केवल यह सूचना देती है कि किसी वस्तु के बनाने में कितना व्यय हुआ बल्कि यह भी बताती है कि कितना व्यय होना चाहिये। व्यय के हर मद को, इस पद्धति में, अलग-अलग कर के यह देखा जाता है कि बर्बादी कहाँ पर है और उसका नियन्त्रण कैसे किया जाय।

किसी स्थान या कार्य के लिये टेण्डर देते समय लागत-लेखाविधि ही से उसके संभावित मूल्य का अनुमान लगाया जा सकता है। यदि लागत लेखाविधि की सहायता न ली जाय तो उसका बहुत अधिक मूल्य बताने से टेण्डर न मिलने की संभावना हो सकती है, और इसी प्रकार यदि उत्कथन (Quotation) लागत से कम पर किया जाय और टेण्डर प्राप्त हो जाय तो उसके पूरा करने में भारी हानि होगी।

लागत-लेखे से यह पता चल जायेगा कि वह कम से कम मूल्य क्या है जिस पर कारखाने के उत्पादन को बेचा जा सकता है? यह ठीक है कि विक्रय मूल्य किसी वस्तु की माँग तथा प्रदाय पर निर्भर है किन्तु फिर भी एक न्यूनतम राशि ऐसी होती है जिससे कम पर विक्रय करने पर हानि होगी। यह राशि उत्पादन-लागत (Cost of production) है।

संकटकाल में जब किसी देश की सरकार उत्पादन तथा मूल्य पर नियन्त्रण लगाती है तो ऐसे समय उचित मूल्य निर्धारित करने के लिये लागत-लेखों की ही सहायता लेनी पड़ती है।

एक अच्छी लागत प्रणाली का लाभ यह है कि उसके द्वारा प्रमाप लागत (Standard Cost) निर्धारित कर ली जाती है और उसके बाद वास्तविक लागत का इससे अन्तर होने पर उसके कारणों का विश्लेषण किया जाता है और उचित कार्यवाही की जाती है।

## लागत-लेखाविधि का विरोध

लागत लेखाविधि से इतना लाभ होने पर भी, यह आश्चर्य की बात है, कि कुछ व्यक्ति इसका विरोध करते हैं, इसको अनावश्यक, खर्चीली, अनुपयुक्त तथा बेकार बताते हैं। उनका कहना है कि पुराने समय में जब लागत प्रणाली उद्योगों में नहीं अपनायी जाती थी उस समय भी वे सफल होते थे, इसलिये अब इसकी क्या आवश्यकता आ पड़ी है? क्यों लागत-लेखाविधि का साधारण लेखाविधि के अतिरिक्त एक और विभाग संगठन में जोड़ा जाय? यह कहना कितना अनुचित है। यदि एक नई वस्तु ऐसी है जो उद्योगों को और अधिक सफल बना सकती है; या क्षय इत्यादि के कम करने में सहायक हो सकती है तो वह क्यों न अपनायी जाय? इसके अतिरिक्त आजकल जब प्रतियोगिता इतनी बढ़ गई है तो यह आवश्यक है कि एक निर्माता अपने मूल्यों को अधिक से अधिक कम करे नहीं तो उसको व्यापार से बाहर जाना होगा। मूल्यों के कम करने की सीमा लागत है। इसलिये हर व्यापारी को लागत जानना आवश्यक है। लागत निकालने के लिये लागत-विभाग अनिवार्य है। लागत मालूम हो जाने पर व्यापारी उसमें कुछ प्रतिशत लाभ का जोड़ कर विक्रय-मूल्य निर्धारित कर लेता है। यदि वह यह देखता है कि उसका विक्रय-मूल्य उसके प्रतियोगियों से अधिक है तो वह लागत की जाँच करेगा और क्षय तथा बर्बादी आदि को रोकने का प्रयत्न करेगा, ताकि उसका मूल्य भी कम हो सके।

## लागत लेखाविधि के उद्देश्य

लागत लेखाविधि होने से किसी भी कारखाने के प्रबन्धक-वर्ग के हाथ बहुत मजबूत हो जाते हैं। वह अपने यहाँ की प्रगति तथा कार्य-क्षमता को दूसरे कारखाने की प्रगति तथा कार्य क्षमता से मिला सकता है। इस लेखाविधि के अन्य उद्देश्य निम्नलिखित हैं :—

१—हर वस्तु या हर क्रिया का वास्तविक मूल्य मालूम करना।

२—इससे यह मालूम हो जाता है कि कौन-सा कार्य लाभकारी है तथा कौन-सा नहीं है।

३—लेखाविधि भविष्य में अनुमान लगाने और मूल्य-उत्कथन में सहायक है।

४—इससे उचित विक्रय-मूल्य निर्धारित करने में सहायता मिलती है।

५—कारखाने में क्षय तथा बर्बादी के स्थानों का, इस लेखाविधि से, आसानी से पता लग जाता है। उसको ठीक कर मितव्ययतापूर्वक कार्य किया जा सकता है।

६—इससे व्यक्तियों तथा मशीनों आदि की उत्पादन-क्षमता मालूम हो जाती है।

७—इससे कारखाने में अपनायी गई भृति-शोधन की प्रणाली की कार्यशीलता का पता लगता है।

८—प्रबन्धकवर्ग को उचित व्यापार नीति निर्धारित करने के हेतु बहुमूल्य सांख्यिकीय-सामग्री प्राप्त हो जाती है।

९—इस प्रणाली से वास्तविक लागत तथा प्रमाप लागत का अन्तर मालूम हो जाता है।

१०—विभिन्न समय, तथा उत्पादन के विभिन्न परिमाणों पर लागत मूल्य मालूम होने से अन्तर सरलतापूर्वक मालूम हो जाता है।

### लागत लेखाविधि की शाखायें

इस लेखाविधि के तीन भाग हो सकते हैं :—

१—लागत मालूम करना ( Cost finding )

२—लागत नियन्त्रण ( Cost control )

३—लागत अनुमान ( Cost estimating )

**१. लागत मालूम करना**—इसके अन्तर्गत उन सारी रीतियों का अध्ययन किया जाता है जिससे विस्तारपूर्वक हर एक इकाई का तथा सारी बनाई हुई वस्तुओं की लागत मूल्य मालूम हो जाये।

**२. लागत-नियन्त्रण**—यह प्रबन्धक वर्ग को कारखाने को चलाने में सतर्क रखता है। इससे उत्पादन, वितरण तथा विक्रय आदि पर किये गये व्ययों पर नियन्त्रण रखा जाता है। बर्बादी आदि को रोकने में यह पद्धति सहायक है। लागत नियन्त्रण के द्वारा ही लागत लेखों तथा साधारण आर्थिक लेखों का मिलान किया जाता है।

**३. लागत अनुमान**—किसी कार्य, इकाई या क्रिया के लागत-मूल्य का पूर्वानुमान करना भी लागत-लेखाविधि का एक भाग है। इससे कहीं टेण्डर देने या मूल्य उत्कथन में सहायता मिलती है।

## Exercises

1. The installation of a costing system in a factory undoubtedly means some additional expenditure tending to increase the final cost of the finished product.

In the light of the above statement discuss the general considerations on which the installation of a costing system may be justified.

2. Explain why cost accounts are said to be the key to economy in manufacture.

3. What are the objects of cost accounting ?

4. Give the various advantages accruing from a system of Cost Accounts.

5. If you are appointed the Cost Accountant in a newly set up manufacturing organisation how will you plan your work ? Give details.

6. Give the various qualifications necessary for a Cost Accountant.

7. Describe briefly the various functions of Cost Accounting.

8. State briefly under six main headings the advantages arising from a system of Cost Accounts,

9. Distinguish between (a) Estimates, (b) Costs and (c) Prices, and indicate how they are related to each other.

10. Some businessmen whose business returns have been showing profits year after year consider costing to be an unnecessary item of cxpenditure. Give your own views.

11. Costing is a form of accounting analysis designed to interpret to managements the effectiveness or ineffectiveness of the operations of an enterprise. Write a short essay explaining the meaning which you would attach to this statement adding your comment on the merits of uniform systems.

# अध्याय २

# लागत के तत्व

## ( Elements of Cost )

**लागत से क्या तात्पर्य है**

"लागत" से वास्तविक रूप से हम क्या समझते हैं? यह कहना कठिन है। अलग-अलग व्यक्ति इसका भिन्न-भिन्न अर्थ लगाते हैं। कुछ के विचार से लागत में केवल प्रत्यक्ष सामग्री, प्रत्यक्ष श्रम, प्रत्यक्ष व्यय तथा निर्माण संबन्धी व्यय ही सम्मिलित हैं। अन्य व्यक्ति इन व्ययों के अतिरिक्त, लागत मालूम करने के लिये, प्रशासन, विक्रय तथा प्रदान के व्यय भी उसमें सम्मिलित करते हैं। कुछ लेखापाल ऐसे हैं जो कि न केवल वास्तविक किये गये व्ययों को बल्कि ऐसे पद जैसे स्वयं लगाई गई पूँजी पर ब्याज इत्यादि को भी जोड़ना चाहते हैं। इस प्रकार से हम देखते हैं कि अभी लेखापालों में इस विषय पर एकता नहीं है।

साधारणतः किसी वस्तु की लागत मालूम करने के लिये उसके निर्माण इत्यादि पर किये गये सकल व्ययों को दो भागों में बाँटा जाता है—

१ प्रत्यक्ष व्यय ( Direct Expenses )

२ अप्रत्यक्ष व्यय ( Indirect Expenses )

प्रत्यक्ष व्यय—वे व्यय हैं जो कि किसी वस्तु के बनाने में उसकी हर इकाई पर अलग-अलग मालूम किये जा सकते हैं जैसे किसी मकान के बनाने में ईंटे, बालू, सीमेंन्ट, चूने, लकड़ी आदि पर किये गये व्यय।

अप्रत्यक्ष व्यय—ये वे व्यय हैं जो सारे निर्माण कार्य पर किये जाते हैं किन्तु जिनका भार निर्मित वस्तु की हर इकाई पर प्रत्यक्ष रूप से नहीं मालूम किया जा सकता है जैसे मैनेजर का वेतन, स्थान का किराया, बीमा, कर, लेखन सामग्री, टेलीफोन के लिये किये गये व्यय इत्यादि। यह सब इस प्रकार के व्यय हैं जिनसे निर्मित वस्तुओं का मूल्य तो बढ़ जाता है किन्तु जिनका प्रभाव वस्तु की हर एक इकाई, या निर्माण की हर एक क्रिया, आदि पर नहीं निकाला जा सकता।

उपरोक्त वर्गीकरण के आधार पर इन दोनों प्रकार के व्ययों का विस्तारपूर्वक विश्लेषण निम्न प्रकार से किया जाता है।

प्रत्यक्ष व्यय : १—प्रत्यक्ष सामग्री ( Direct materials )
२—प्रत्यक्ष श्रम ( Direct Labour )
३—प्रत्यक्ष व्यय ( Direct Expenses )

अप्रत्यक्ष व्यय : १—अप्रत्यक्ष सामग्री
२—अप्रत्यक्ष श्रम
३—अप्रत्यक्ष व्यय

**प्रत्यक्ष सामग्री**—यह वह सामग्री है जो किसी वस्तु के बनाने में प्रत्यक्ष रूप से लगती है और यह आसानी से मालूम किया जा सकता है कि उसकी हर इकाई में यह सामग्री कितनी लगी। उदाहरण के लिये एक मेज के बनाने में कितनी लकड़ी लगी यह मालूम हो सकता है इसलिये यह लकड़ी प्रत्यक्ष सामग्री है, इसी प्रकार से जूतों के बनाने में चमड़ा प्रत्यक्ष सामग्री होगी।

**प्रत्यक्ष श्रम**—यह वह श्रम है जो कि वस्तु की हर इकाई के लिये अलग-अलग मालूम किया जा सकता है जैसे एक मकान बनाने में कितने मजदूर लगे और उनको कितनी मजदूरी दी गई इसका विशेष रूप से पता हो सकता है। इसी प्रकार एक लकड़ी की मेज बनाने में कितने व्यक्ति लगे तथा उनकी मजदूरी क्या हुई यह भी मालूम हो सकता है।

**प्रत्यक्ष व्यय**—यह वे व्यय हैं जो कि किसी विशेष कार्य, उप-कार्य ( job ) क्रिया या इकाई के लिये विशेष रूप से किये गये हैं और इसलिये यह मालूम किया जा सकता है कि अमुक इकाई पर यह कितने किये गये हैं, जैसे मकान बनवाने के लिये बनवाये गये नक्शे, डिजाइन इत्यादि या किसी विशेष प्रकार की मशीन का प्रयोग जो किराये से आई हो।

**अप्रत्यक्ष सामग्री**—वह सारी सामग्री जो कि सारे उत्पादन के लिये प्रयोग की गई हो किन्तु जिसके लिये यह मालूम करना कठिन हो कि उसका भार हर इकाई पर कितना पड़ा जैसे मशीनों के चलाने में प्रयोग किया गया तेल, रद्दी कपड़ा, ग्रीज़ इत्यादि। इसी प्रकार से ऐसे व्यय जो हर इकाई के लिये मालूम तो किये जा सकते हैं किन्तु जिनके निकालने में बड़ी कठिनाई होगी और जिनसे कोई लाभ न होगा क्योंकि सारी वस्तु में उनका मूल्य कोई महत्व नहीं रखता है, उनको भी अप्रत्यक्ष मान लेते हैं जैसे जूते बनाने में लगाई गई कीलें, कुर्सी या मेज में लगे हुये पेंच, इत्यादि।

**अप्रत्यक्ष श्रम**—यह वह श्रम है जो कि किसी विशेष इकाई पर नहीं लगा है किन्तु जो सारे उत्पादन कार्य के लिये हितकर है जैसे लेखापाल का वेतन, जनरल मैनेजर का वेतन, चौकीदार की मजदूरी आदि।

**अप्रत्यक्ष व्यय**—इसी प्रकार से वे सारे व्यय जो कि किसी विशेष इकाई के लाभ के ही लिये नहीं किये गये हैं किन्तु जो सारे उत्पादन कार्य से संबंधित हैं अप्रत्यक्ष व्यय कहलाते हैं। जैसे निर्माणी का किराया, बीमा, कर, मशीनों की घिसावट इत्यादि।

अप्रत्यक्ष खर्चों को लागत लेखाविधि की भाषा में अधिव्यय ( Oncost ) या उपरिव्यय ( Overhead ) या भार ( Burden ) कहा जाता है। ये अधिव्यय तीन स्थानों में होते हैं, इसलिये इनको तीन भागों में बाँटा गया है। ये भाग निम्नलिखित हैं :—

१—कारखाना अधिव्यय या निर्माणी अधिव्यय ( Works Oncost )

२—कार्यालय या प्रशासन अधिव्यय ( Office or Administrative Oncost)

३—विक्रय तथा वितरण अधिव्यय ( Selling and Distribution Oncost )

लागत का वर्गीकरण

१—प्रत्यक्ष सामग्री + प्रत्यक्ष श्रम + प्रत्यक्ष व्यय = प्रधान लागत
[ Direct material + Direct Labour + Direct Expense = Prime Cost ]

२—प्रधान लागत + निर्माणी अधिव्यय = निर्माणी लागत
[ Prime Cost + Factory Oncost = Factory Cost ]

३—निर्माणी लागत + कार्यालय अधिव्यय = कार्यालय लागत
[ Factory Cost + Office Oncost = Office Cost ]

४—कार्यालय लागत + विक्रय तथा वितरण अधिव्यय = कुल लागत
[ Office Cost + Selling and Distribution Oncost = Total Cost ]

५—कुल लागत + लाभ ( या – हानि ) = शुद्ध विक्रय मूल्य
[ Total Cost + Profit ( or – Loss ) = Net Selling Price ]

अब हम लोग यह देखेंगे कि विभिन्न अधिव्ययों में किस प्रकार के तथा कौन-कौन से व्यय सम्मिलित होते हैं। कुछ उदाहरण निम्नलिखित हैं :—

**निर्माणी अधिव्यय** ( Works or Factory Oncost ) :—

तेल, रद्दी कपड़े, ग्रीज़, कीलें, पेंच इत्यादि;

फोरमैन, सुपरवाइज़र, इन्जिनमैन, मजदूर, स्टोर-कीपर, क्रेन-ड्राइवर, टाइम-कीपर, गेट-कीपर इत्यादि की मज़दूरी ;

निर्माणी का किराया, प्रकाश-व्यय, ताप-व्यय इत्यादि ;

शक्ति

मशीन, कारखाने, उपकरण तथा औजारों की मरम्मत ;
संयत्र, निर्माणी के सामान, भूगृहादि की घिसावट ;
निर्माणी के भूगृहादि; मशीनों, सामग्री आदि का बीमा ;
निर्माणी कार्य से संबंधित संचालक का शुल्क तथा वेतन ;
निर्माणी प्रबन्धन वर्ग का वेतन ;
नाश्य उपकरणों का मूल्य ;
शक्तिगृह, सामग्री-गृह आदि के व्यय ;
निर्माणी में आई हुई लेखन सामग्री, टेलीफोन आदि ;
प्रयोगशाला के व्यय ;
निर्माणी जलपान गृह के व्यय ;
निर्माणी के श्रमिकों के कल्याणकारी व्यय ;
आन्तरिक परिवहन-व्यय ;
सामग्री की बर्बादी खराब कार्य का व्यय ; आदि

कार्यालय अधिव्यय ( Office Oncost )

संचालकों का शुल्क तथा पारिश्रमिक ;
क्लर्कों का वेतन ;
कार्यालय-किराया तथा कर ;
कार्यालय-इमारत, फर्नीचर ( उपस्कर ) आदि की मरम्मत ;
अंकेक्षण शुल्क ;
कार्यालय—इमारतों, सामान आदि की घिसावट ;
लेखन सामग्री; डाक-व्यय; तार तथा टेलीफोन व्यय ;
कार्यालय-प्रकाशक, सफाई तथा ताप-व्यय ;
छपाई के व्यय ;
कार्यालय—इमारत तथा उपस्कर बीमा ;
वैधानिक व्यय ;
ऋणपत्रों, बैंक के ऋण आदि पर ब्याज ;
अन्य कार्यालय संबन्धी व्यय ;

विक्रय अधिव्यय ( विक्रय तथा वितरण व्यय ) ( Sales Oncost )

विक्रेताओं आदि का पारिश्रमिक;
दार्शनिक-कक्ष के व्यय ;
विक्रेताओं के प्रवास व्यय ;

विज्ञापन ;
विक्रय एजेन्ट आदि का कमीशन ;
नमूने, कैटलाग, सूचीपत्र आदि का व्यय ;
प्रदर्शन व्यय ;
विक्रय-कार्यालय की मरम्मत व्यय ; बीमा आदि ;
निकृष्ट ऋण ;
ग्राहकों को उपहार ।
विक्रय विभाग की लेखन सामग्री, डाकव्यय, टेलीफोन, तार-व्यय आदि;
विक्रय विभाग के अन्य व्यय,
शाखाओं आदि के व्यय,
विक्रय पर गाड़ी भाड़ा,
पैकिंग सामग्री,
गोदाम का किराया, कर, बीमा आदि,
पैकिंग करने वालों की मजदूरी,
स्कंध में कमी आदि

## सूची और उत्पादन लेखा

## t Sheet and Production Account)

कारखानों में जहाँ वस्तुयें बनाई जाती हैं जैसे ही किसी वस्तु के बनाने का निश्चय किया गया तुरन्त एक "उत्पादन आदेश" (Production Order) तैयार किया जाता है। यह कार्य नियोजन विभाग का है। उत्पादन आदेश यह बताता है कि क्या-क्या वस्तुयें बनानी हैं ? किन व्यक्तियों तथा विभागों द्वारा बनाई जायेंगी और कितने दिन के भीतर सब तैयार की जायेंगी। इस आदेश के बनाये जाने पर पर एक लगात सूची (Cost Sheet) तैयार की जाती है। इसका नमूना पृष्ठ सं० १५ पर दिया है। इसमें लागत के विभिन्न वर्गों के लिये स्थान होता है। जैसे ही वस्तु बनाई जाती है प्रत्यक्ष सामग्री, श्रम और व्ययों का वर्णन इसमें लिख दिया जाता है। कार्य समाप्त होने पर या वस्तु के बन जाने पर लागत-सूची उसका प्रधान परिव्यय दर्शायेगी। तत्पश्चात् निर्माणी अधिव्यय तथा अन्य अधिव्ययों को एक पूर्व-निश्चित सिद्धान्त के अनुसार मालूम कर उस प्रधान लागत में जोड़ दिया जाता है जिससे सकल लागत मालूम हो जाती है। इस सकल लागत को यदि बनाई गई इकाइयों से विभाजित किया जाय तो प्रति इकाई मूल्य मालूम हो जायगा।

उत्पादन लेखे में केवल प्रधान लागत, निर्माणी अधिव्यय तथा निर्माणी लागत ही दिखाया जाता है। उत्पादन लेखे का नमूना नीचे दिया गया है :—

## PRODUCTION ACCOUNT

| Particulars | Amount | Amount |
|---|---|---|
| To Direct Materials | | |
| To Direct Wages | | |
| To Dircet Expenses | | |
| To PRIME COST | | |
| To Works Oncost | | |
| To WORKS COST | | |

*Illustration. 1.* PRODUCTION ACCOUNT OF
X. Y. Z. Co. Ltd.
January 1, 1956 to January 31, 1956

| | Rs. | Rs. |
|---|---|---|
| DIRECT MATERIALS | | |
| Stores Inventory January 1, 1956 | | 5,00,000 |
| Purchases of Stores | 6,00,000 | |
| Reclaimed Materials & Scrap | 1,000 | 6,01,000 |
| Total Stores Available for use | | 11,01,000 |
| Stores Inventory—January 31, 1956 | | 7,01,000 |
| Total stores used or Cost of Direct Materials used | | 4,00,000 |
| DIRECT LABOUR | | 2,00,000 |
| DIRECT EXPENSES | | 20,000 |
| WORKS OVERHEAD | | |
| Fuel and Power | 1,000 | |
| Spoilage | 400 | |
| Heating | 1,500 | |
| Lighting | 200 | |

| | | |
|---|---|---|
| Water | 350 | |
| Indirect Materials and Supplies | 6,000 | |
| Repairs | 1,000 | |
| Machine—Rent | | |
| —Insurance, Building & Equipment | 1,000 | |
| Social Insurance Contribution | 300 | |
| Taxes—Building & Equipment | 400 | |
| Medical Fees | 200 | |
| Depreciation of Plant & Machinery | 4,000 | |
| Expenses of Power-House | 100 | |
| Stationery, Telephone, etc. | 300 | |
| )TAL WORKS OVERHEAD | | 16,750 |
| Production Charges during January 1956 | | 6,36,750 |
| Less Defective Work Credit | | 750 |
| Net Production Charges, January 1956 | | 6,36,000 |
| Work-in-Progress January 1, 1956 | | 3,00,000 |
| Total Net Production Charges | | 9,36,000 |
| Less Work-in-progress, January 31, 1956 | | 5,00,000 |
| TOTAT FACTORY COST | | 4,36,000 |
| (January 1 to January 31, 1956) | | |

*Example 2.* The directors of a manufacturing company require a statement showing the production results of the business for the month of April 1956. The cost accounts give the following information:—

| | Rs. |
|---|---|
| Stock-in-hand (1-4-56)—Raw materials | 25,000 |
| —Finished goods | 17,360 |
| Stock-in-hand (30-4-56)—Raw materials | 26,250 |
| —Finished goods | 15,750 |
| Purchases of Raw materials | 21,900 |
| Work-in-progress (1-4-56) | 8,220 |
| Work-in-progress (30-4-56) | 9,100 |
| Sale of finished goods | 72,310 |
| Direct wages | 17,150 |
| Non-productive wages | 830 |
| Works Expenses | 8,340 |
| Office Expenses | 3,160 |
| Selling and Distribution Expenses | 4,210 |

The information required is

(a) Value of materials consumed
(b) The total Cost of production
(c) Cost of goods sold
(d) Profit on goods sold

*Solution*

STATEMENT OF COST OF PRODUCTION

| | Rs. | Rs. |
|---|---|---|
| Stock of materials (1 st April, 1956) | 25,000 | |
| Add Purchases | 21,900 | |
| | 46,900 | |
| Less Stock in hand (30th April, 1956) | 26,250 | |
| Raw materials Consumed | 20,650 | |
| Direct wages | 17,150 | |
| | 37,800 | |
| Add Work-in-progress (1-4-1956) | 8,220 | |
| | 46,020 | |
| Less Work-in-progress (30-4-1956) | 9,100 | |
| PRIME COST OF PRODUCTION | 36,920 | 36,920 |
| Non-productive wages | 830 | |
| Works Expenses | 8,340 | |
| WORKS COST OF PRODUCTION | 46,090 | 46,090 |
| Office Expenses | 3,160 | |
| | 49,250 | |
| COST OF PRODUCTION | 49,250 | 49,250 |
| Selling and Distribution Expenses | 4,210 | |
| Total Cost | 53,460 | 53,460 |
| Stock of Finished goods (1-4-56) Rs. 17,360 | | |
| Less Stock-in-hand (30-4-56) Rs. 15,750 | 1,610 | |
| COST OF GOODS SOLD | 55,070 | 55,070 |

| | |
|---|---|
| Sales of finished goods | Rs. 72,310 |
| Less Cost of goods sold | Rs. 55,070 |
| PROFIT ON GOODS SOLD | Rs. 17,240 |

*Example 3.* From the following information prepare a Cost Sheet for the period ended December 31st, 1955.

| | Rs. |
|---|---|
| Stock of raw-materials (1-1-55) | 50,000 |
| Purchases during the year | 2,50,000 |
| Carriage paid on raw-materia | 10,000 |
| Stock of raw-materials (31-12-5 | 30,000 |
| Direct wages | 1,00,000 |
| Other direct expenses | 10,000 |
| Unproductive wages | 10,000 |
| Rent and Rates (factory | 500 |
| Factory lighting | 800 |
| Factory Heating | 2,000 |
| Power | 5,000 |
| Repairs (works) | 200 |
| Cleaning (works) | 500 |
| Estimating Expenses | 500 |
| Depreciation of machines | 2,500 |
| Stationery (factory) | 100 |
| Oil, Waste, grease, etc. | 400 |
| Works Insurance | 200 |
| Water | 500 |
| Loose tools written off | 100 |
| Technical Director's fee | 1000 |
| Office Rent and Rates | 1500 |
| Office salaries | 3,000 |
| Insurance—office buildings | 200 |
| Telephone and Postage | 700 |
| Printing & stationery | 300 |
| Depreciation of furniture | 400 |
| Office Repairs | 100 |
| Legal Expenses | 300 |
| Audit fees | 500 |

| | Rs. |
|---|---|
| Bank Charges | 200 |
| Showroom Rent | 800 |
| Warehouse Rent | 700 |
| Salesmen's Salaries | 1000 |
| Commission | 1000 |
| Advertising | 1000 |
| Bad Debts | 500 |
| Motor Running expenses | 600 |
| Depreciation of Delivery van | 500 |
| Debt collection Expenses | 100 |
| Carriage and freight paid for goods sold | 300 |

## COST SHEET

| Particulars | Amount | Amount |
|---|---|---|
| | Rs. | Rs. |
| Raw materials : | | |
| Stock, January 1, 1956 | 50,000 | |
| Purchases | 2,50,000 | |
| Carriage on raw materials | 10,0000 | |
| | 3,10,000 | |
| Less, Stock at the close of the year | 30,000 | |
| Raw materials consumed | 2,80,000 | |
| Direct wages | 1,00,000 | |
| Other direct Expenses | 10,000 | |
| PRIME COST OF PRODUCTION | | 3,90,000 |
| Works Expenses : | | |
| Unproductive wages | 10,000 | |
| Rent and Rates | 500 | |
| Factory Lighting | 800 | |
| Factory Heating | 2,000 | |
| Power | 5,000 | |
| Repairs | 200 | |
| Cleaning | 500 | |
| Estimating Expesnses | 500 | |
| Depreciation | 2,500 | |
| Stationery | 100 | |
| C. o. | 22,100 | 3,,90,000 |

| | | |
|---|---|---|
| B/f | 22,100 | 3,90,000 |
| Oil, Waste, grease, etc. | 400 | |
| Works Insurance | 200 | |
| Water | 500 | |
| Loose Tools written off | 100 | |
| Technical Director's fee | 1,000 | 24,300 |
| Works Cost of Production | | 4,14,300 |
| Office and Administrative Expenses :— | | |
| Office Rent ond Rates | 1500 | |
| Office Salaries | 3000 | |
| Insurance | 200 | |
| Telephone | 700 | |
| Printing and Stationery | 300 | |
| Depreciation | 400 | |
| Repairs | 100 | |
| Legal Expenses | 300 | |
| Audit fees | 500 | |
| Bank Charges | 200 | 7,200 |
| Cost of Production | | 4,21,500 |
| Selling and Distribution Expenses | | |
| Showroom Rent | 800 | |
| Warehouse Rent | 700 | |
| Salesmen's Salaries | 1000 | |
| Commission | 1000 | |
| Advertising | 1000 | |
| Bad Debts | 500 | |
| Motor running Expenses | 600 | |
| Depreciation | 500 | |
| Debt Collection Expenses | 100 | |
| Carriage and freight (outwards) | 300 | 6,500 |
| Total Cost or Cost of Sales | | 4,28,000 |

## Exercises

1. Describe briefly the flow of costs through accounts :

2. Give the Unit of Cost for each of the following industries

| | |
|---|---|
| I Brewery | IV Railway |
| II Electrical Power undertaking | V Building Contractor |
| III Iron Foundry | VI Stevedore |

3. Prepare a chart showing the components which go to make up the selling price of a commodity.

4. What do you understand by:

Prime Cost
Works Cost
Office Expenses
Selling and Distributive Expenses

5. Under what headings may "Oncost" be sub-divided? Write down each of the following items under the appropriate heading:

| | |
|---|---|
| Belt Fastners | Audit Fees |
| Time keepers' Wages | Ambulance Supplies |
| Salaries | Repairs to experiment shop |
| Depreciation of Lorry | Carriage (inwards & outwards) |

6. Explain the difference between chargeable and non-chargeable items in relation to costing.

7. Explain the following:

1. Commercial Cost
2. Marginal Cost
3. Differential Cost
4. Class Cost
5. Costing Point

8. "Trading Accout is a locked Store house of information to which Costing is the key"—Explain.

# अध्याय ३

## सामग्री ( Materials )

पिछले अध्याय में हम लागत के विभिन्न तत्वों को देख चुके हैं। प्रत्यक्ष व्यय का पहला पद है—सामग्री। किसी भी वस्तु के उत्पादन में कितना कच्चा सामान लगा यह हम निश्चित रूप से मालूम कर सकते हैं। उदाहरण के लिये एक इस्पात के कारखाने में हर एक टन इस्पात के लिये कितना लोहा लगा यह मालूम किया जा सकता है; इसी प्रकार एक दर्जी यह बड़ी आसानी से बता सकता है कि एक सूट के बनाने में कितना कपड़ा, अस्तर इत्यादि लगेगा। इसके दूसरी ओर अप्रत्यक्ष सामग्री की लागत को हम हर इकाई के लिये उचित परिशुद्धता से नहीं मालूम कर सकते हैं। इस कारण से इस व्यय को अधिव्यय (Overhead) में सम्मिलित कर लिया जाता है। कभी-कभी कुछ ऐसी वस्तुयें होती हैं जो प्रत्यक्ष सामग्री में सम्मिलित की जा सकती हैं किन्तु फिर भी इनको अप्रत्यक्ष मान लिया गया है। इसका कारण यह है कि इन वस्तुओं का मूल्य मालूम करना कठिन है और शायद वस्तुओं के मूल्य से भी महँगा पड़ेगा। उदाहरण के लिये मेज में लगाई जाने वाली कीलें, कोट में लगाये गये बटन, जूतों में लगाई गई कीलें, इत्यादि।

किसी भी निर्माण गृह में सामग्री का हिसाब-किताब बड़े ढंग से रखा जाना चाहिये। इसके लिये निम्न सिद्धान्तों को ध्यान में रखने की आवश्यकता है :—

१. सामग्री से संबंधित सारे व्यवहार—क्रय करना, प्राप्त करना, भंडार गृह में रखना, निर्माण कार्य के लिये निर्गमन करना इत्यादि—लिखित होने चाहिये तथा व्यापार गृह के किसी जिम्मेदार अधिकारी द्वारा अधिकृत होने चाहिये।

२. सामग्री का हिसाब इस प्रकार का होना चाहिये कि किसी भी समय बिना अधिक कठिनाई के यह जाना जा सके कि कितना और किस मूल्य का सामान कारखाने में है।

३. निर्माण कार्य में जिस सामग्री की तुरन्त आवश्यकता नहीं है उसको एक सुरक्षित स्थान में किसी व्यक्ति के अधिकार में रखना चाहिये।

४. निर्माण-विभाग या किसी भी आदेश की पूर्ति में कितना और किस प्रकार का सामान चाहिये यह बिना किसी विलम्ब के मालूम हो जाना चाहिये।

५. सामान्य प्रपंजी ( Ledger ) में नियन्त्रण ( Control ) लेखों द्वारा सामग्री की लागत इत्यादि का प्रमाण प्राप्त हो जाना चाहिये।

६. सामग्री से संबंधित हर व्यवहार में कम से कम दो व्यक्तियों का सम्बन्ध अवश्य होना चाहिये ताकि चोरी या कपट की संभावना कम हो जाय।

**वस्तुओं का क्रय तथा प्राप्ति**

सामग्री निम्नलिखित वस्तुओं की हो सकती है :—

१. कच्चे सामान का क्रय

२. अर्ध-निर्मित सामान का क्रय

३. बने हुये भागों का क्रय

हर निर्माण गृह में एक क्रय विभाग होता है जिसका अधिकारी क्रेता कहलाता है। क्रेता को हमेशा उन स्थानों से सम्बन्ध रखना पड़ता है जहाँ-जहाँ से उसके निर्माणी के लिये आवश्यक वस्तुयें प्राप्त हो सकती हैं। यह सामान सारे संसार के विभिन्न भागों से प्राप्त हो सकता है। ऐसी दशा में क्रेता को संसार के बड़े-बड़े बाजारों के उतार-चढ़ाव की सूचना रखनी पड़ती है। कभी-कभी क्रेता क्रय में सहायता प्राप्त करने के लिये एजेन्ट या दलाल की सेवाओं का लाभ भी उठाता है। आजकल बड़े-बड़े निर्माण गृह के क्रेता स्वयं विभिन्न बाजारों का दौरा कर उचित मूल्य पर वस्तुओं के क्रय करने का प्रयत्न करते हैं।

जब निर्माणी में किसी एक कार्य या ठेके को पूरा करने का निश्चय किया जाता है तो एक निर्माणी—आदेश ( Factory order ) निर्गमित करते हैं। इसका नमूना नीचे दिया हुआ है :—

---

**निर्माणी-आदेश**

आदेश संख्या..........................

कार्य संख्या..........................

नाम..........................

विभाग..........................

तारीख..........................

वस्तु..........................

कार्य का विवरण..........................

| डिजाइन सं० | पैटर्न सं० | प्रदान की तिथि | पूरा करने की तिथि | निर्माणी मैनेजर के हस्ताक्षर | रिमार्क |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | |

इस आदेश में कारखाने के मैनेजर के हस्ताक्षर होते हैं। हर आदेश की एक संख्या होती है। इससे यह लाभ होता है कि बार-बार लम्बा विवरण लिखने के बजाय छोटी संख्या से जल्दी और सुविधापूर्वक कार्य हो जाता है जैसे W. O. – 154/1957 से यह तात्पर्य हो सकता है "एक विशेष प्रकार का मोटर का ढाँचा बनाना, रंगना और लगाना।"

## सामग्री-सूची ( Bill of Material )

जब कारखाने में एक निर्माणी आदेश निर्गमित किया जाता है उस समय इस बात की संगणना की जाती है कि उस आदेश को पूरा करने के लिये कौन-कौन सी सामग्री और कितनी लगेगी। इसकी एक सूची तैयार की जाती है। इस सूची को सामग्री-सूची कहते हैं। कभी-कभी जब कोई कार्य प्रमाप ढंग का होता है तो उस समय उत्पादन की इकाई के अनुसार-सामग्री सूची तैयार की जाती है। कारखाने के फोरमैन को केवल स्टोरकीपर को इस बात की सूचना देनी रहती है कि अमुक सामग्री-सूची के अनुसार वह एक निश्चित इकाइयों की संख्या के लिये सामान भेज दे। स्टोरकीपर उस सामग्री-सूची को अपने अभिलेख ( रेकार्ड ) से निकाल कर उत्पादन इकाइयों से उसे गुणा कर विभिन्न वस्तुओं की कुल सामग्री का पता लगा लेगा जिसका उसे प्रबन्ध करना है।

## क्रय-माँग पत्र ( Purchase Requisition )

फोरमैन की माँग आने पर स्टोरकीपर यदि यह देखता है कि आवश्यक वस्तुयें स्कंध में नहीं हैं या वह यह समझता है कि उन वस्तुओं के निर्गम करने के पश्चात् उसके स्कंध में बहुत कमी हो जायेगी तो वह एक क्रय-माँग-पत्र तैयार कर क्रय विभाग को भेज देता है ताकि उन वस्तुओं की कमी भंडार में न होने पाये नहीं तो उत्पादन कार्य में बाधा आयेगी। यदि माँग-पत्र की वस्तुयें ऐसी हैं जिनकी कि साधारणतया कारखाने में आवश्यकता पड़ती है तो स्टोरकीपर माँग कर सकता है। विशेष प्रकार की वस्तुयें होने पर माँग किसी उच्च अधिकारी द्वारा ही की जानी चाहिये अन्यथा क्रय विभाग उस पर कोई कार्यवाही नहीं करेगा।

क्रय-माँग-पत्र का नमूना नीचे दिया हुआ है :—

---

**क्रय-माँग-पत्र**

माँग पत्र सं०..........................

लेखा..........................

तिथि..........................

हस्तस्थ स्कंध..........................

अधिकतम स्कंध..........................

न्यूनतम स्कंध..........................

कृपाकर इन वस्तुओं को क्रय कर यहाँ पर भेजिये ताकि ये तिथि............तक यहाँ मिल जायँ।

| मात्रा | विवरण |
|---|---|
| | |

| ...................................... ( अनुमोदन करने वाले के हस्ताक्षर ) ...................................... ( जाँच करने वाले के हस्ताक्षर ) | ...................................... ( माँग करने वाले के हस्ताक्षर ) |
|---|---|

क्रयादेश ( Purchase Order )

क्रय-माँग-पत्र जब क्रय विभाग में पहुँचता है तो क्रेता उन विभिन्न बाजारों से जाँच करता है जहाँ से वे वस्तुयें प्राप्त हो सकती हैं। वह उत्कथन ( quotations ) प्राप्त करता है। इन सब की जाँच कर लेने पर वह विक्रेता को क्रयादेश भेजता है। इस आदेश की एक प्रतिलिपि क्रय-विभाग में भी हवाले के लिये रख ली जाती है। क्रयादेश में लिखी गई बातें बहुत स्पष्ट होनी चाहिये ताकि बाद में सामान प्राप्त कर लेने पर किसी बात की कठिनाई न हो। क्रयादेश में तिथि, आदेश संख्या, माँग-पत्र संख्या, वस्तुओं की मात्रा, उनका गुण, क्रय की शर्तें इत्यादि होती हैं। इसका एक नमूना नीचे दिया गया है :—

## क्रयादेश

क्रयादेश संख्या..............

तिथि..............................

विक्रेता का नाम......................................

तथा पता.................................................

..................................................

कृपाकर नीचे लिखी हुई वस्तुयें निश्चित शर्तों के अनुसार हमारे यहाँ भेजिये।

तिथि.......... स्थान.......... शर्तें.......... स्टेशन का नाम..........................

| मात्रा | विवरण | मूल्य | योग |
|---|---|---|---|
| | | | |

माँग-पत्र-संख्या....................

लेखा-संख्या.......................

...............................

( हस्ताक्षर )

## ८ सामग्री की प्राप्ति

जब आदेश दी हुई वस्तुयें प्राप्त हो जाती हैं तो प्राप्ति क्लर्क उनके बण्डलों को खोलता है। जाँच करने वाले वस्तुओं की मात्रा या संख्या का पता लगा लेते हैं। निरीक्षक यह ज्ञात कर लेते हैं कि वस्तु उसी विवरण तथा गुण की हैं जैसा कि आदेश-पत्र में था। कुछ निर्माण गृहों में प्राप्ति-विभाग को क्रयादेश की एक प्रतिलिपि भेज दी जाती है जिससे कि जाँच करने वाले प्राप्त की गई वस्तुओं को मिला लेते हैं। यह पद्धति बहुत अच्छी नहीं समझी जाती क्योंकि यह जाँच करने वालों को ढीला बना देती है। वे ठीक प्रकार से जाँच नहीं करते। इसीलिये प्राप्ति क्लर्क को यह नहीं भेजी जाती। उसको क्रयादेश की एक प्रतिलिपि जिसमें मात्रायें नहीं लिखी होतीं भेजी जाती हैं। इस कारण से उसको स्वतंत्र रूप से "प्राप्ति-रिपोर्ट" बनानी पड़ती है जिसमें उसे मात्रा की जाँच कर स्वयं लिखना होता है। यह रिपोर्ट लेखा-विभाग में भेजी जाती है जहाँ पर इसको क्रयादेश से मिलाया जाता है।

प्राप्ति विभाग प्राप्ति-रिपोर्ट की दो प्रतिलिपियाँ तैयार करता है। मूल-रिपोर्ट लेखा-विभाग में भेजी जाती है जहाँ इसको क्रयादेश तथा विक्रेता के बीजक से मिलाया जाता है। एक प्रतिलिपि स्टोर-लेजर-क्लर्क के पास लेजर (प्रपंजी) में प्रविष्टियों के लिये भेज दी जाती है तथा दूसरी प्रतिलिपि को भंडार-गृह में सामग्री के साथ भेजते हैं।

## विक्रेता का बीजक

विक्रेता के यहाँ से प्राप्त बीजक लेखा-विभाग में भेज दिया जाता है जहाँ वह फाइल में रख दिया जाता है। प्राप्ति-रिपोर्ट मिल जाने पर उसको तथा बीजक को मिलाया जाता है और जब दोनों में अन्तर न हो तभी प्रविष्टियाँ की जाती हैं। तत्पश्चात् बीजक को स्टाम्प लगा कर भेज दिया जाता है ताकि विक्रेता को भुगतान कर दिया जाय।

कभी-कभी क्रयादेश, प्राप्ति-रिपोर्ट और बीजक में अन्तर होता है। ऐसी दशा में बीजक का अनुमोदन नहीं किया जा सकता है। उसके अनुमोदन हो जाने के लिये अन्तर का समायोजन होना आवश्यक है। साधारणतः गलतियाँ निम्न कारणों से होती हैं :—

१—आदेश दी हुई मात्रा से कम मात्रा प्राप्त करना।

२—आदेश दी हुई मात्रा से अधिक मात्रा प्राप्त करना। ऐसी दशा में यदि क्रेता चाहे तो अधिक मात्रा रख ले और उसका मूल्य बीजक में जोड़ दे। यदि वह चाहे तो अधिक सामान को वापस को सकता है और ऐसी दशा में यदि बीजक में उसका मूल्य जोड़ दिया गया है; तो उसको कम कर दे। तीसरा रास्ता यह है कि वह विक्रेता के आदेश न आने तक आधिक्य को रखे रहे।

३—खराब सामान या अन्य प्रकार का सामान प्राप्त करना। इस दशा में भी सामान वापस भेजा जा सकता है। अथवा मूल्य में कुछ कमी होने पर उसको रखा जा सकता है।

४—प्रदाय ( Supply ) की शर्तों में परिवर्तन आदि, हो जाना। इनके कारण बीजक मूल्य में भी परिवर्तन करने की आवश्यकता होगी।

उपरोक्त गलतियों के कारण बीजक मूल्य में जो गलतियाँ हो जाती हैं उनको ठीक करके विक्रेता को इसकी सूचना देनी चाहिये। इस सूचना के लिये तीन प्रकार के प्रपत्र (form) प्रयोग किये जाते हैं।

१. विकलन (Debit) पत्र—यह विक्रेता को यह सूचना देता है कि उसने बीजक में अधिक मूल्य ले लिया है इसलिये उसके लेखे को विकलित किया जाता है ताकि आधिक्य ठीक हो जाय। इस पत्र में उन कारणों को भी लिखना पड़ता है जिसके कारण इस पत्र के भेजने की आवश्यकता पड़ी।

२—समाकलन (Credit) पत्र—यह पत्र विकलन पत्र का उलटा है। इससे विक्रेता को यह सूचना मिलती है कि उसके बीजक की राशि और बढ़ा दी गई है और इसलिये उसके लेखे में अधिक राशि समाकलित कर दी गई है।

३—वापसी-आदेश—वापसी आदेश का अभिप्राय विक्रेता को यह बताना है कि उसने जो अधिक सामग्री या खराब या क्षतिग्रस्त सामान भेजा है वह उसको

वापस किया जा रहा है। इसके लिये आवश्यक प्रविष्टियाँ पुस्तकों में कर ली गई हैं। यदि मूल्य में कमी की जाती है तो उसके साथ एक विकलन-पत्र भी भेज दिया जाता है।

### इस आदेश का नमूना नीचे दिया है

---

वापसी-आदेश

तिथि.............................

विक्रेता..................................

..................................

..................................

निम्नलिखित सामग्री आज आपको वापस भेजी जा रही है। यह सामग्री आपके बीजक संख्या........तिथि जो हमारे आदेश संख्या..... ....तिथि के अनुसार थी पर वापस हो रही है।

| मात्रा | विवरण |
|---|---|
| | |
| कारण | हस्ताक्षर....................<br>पद................................ |

---

## भण्डार गृह और उससे निर्गमन

**भण्डार गृह**—कारखाने में भण्डार गृह का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान है। हर उत्पादक विभाग को कच्चा सामान तथा अन्य सामग्री भण्डार गृह से ही प्राप्त होती है। इस कारण से यह एक बड़ा विचारणीय प्रश्न है कि भण्डार गृह की स्थिति कहाँ पर हो? क्या उसको किसी केन्द्रीय स्थान पर होना चाहिये जहाँ से सब विभागों की दूरी समान हो? या कई उत्पादक विभागों या कार्य स्थानों के पास एक छोटा भण्डार गृह बना दिया जहाँ से वे बिना विलम्ब आवश्यक सामान ले लें। इस प्रकार के छोटे-छोटे भण्डार गृह उस दशा में ठीक रहेंगे जब कारखाना बहुत दूर तक फैला हुआ हो और

एक दूसरे विभाग से बहुत दूर हो। इसमें समय और श्रम दोनों की बचत होगी। कार्य स्थानों में सामग्री के बिना कार्य बन्द न हो पायेगा। इस प्रकार के उप-भण्डार गृहों के होने से सामान के लाने-ले-जाने में बचत होगी। केन्द्रीय भण्डार गृह से इन उपभण्डार-गृहों को इकट्ठा सामान भेज दिया जायेगा। स्टोर कीपर भी जाँच अच्छी तरह से कर पायेगा और इस पद्धति के अपनाने में उत्पादन-व्यय कम होने की भी सम्भावना है।

भण्डार गृह का अधिकारी स्टोर कीपर (भण्डारी) है। उसका यह कर्त्तव्य है कि वह सामग्री की उचित मात्रा अपने यहाँ रखे और उसको अधिकृत माँग-पत्र पर उत्पादन कार्य के लिये निर्गमित करे। उसको यह भी देखना है कि भण्डार से सामग्री की चोरी न हो। कभी-कभी ठीक से न उठाने या रखने में भी सामग्री खराब हो जाती है। इसलिये उसे यह देखना चाहिये कि ऐसा न हो।

जैसा कि पहले बताया जा चुका है भण्डार गृह में तीन कार्य होते हैं :—

१—सामग्री का प्राप्त करना।
२—उसको उचित रीति से रखना।
३—उसका निर्गमन करना।

इन तीनों कार्यों के लिये निम्न क्रियाएँ होती हैं: —

१—भण्डार-वस्तुओं के लिये माँग-पत्र भेजना।
२—उनको प्राप्त करना।
३—कारखाने में खराब हो गये सामान को प्राप्त करना।
४—सामग्री को उचित अलमारियों (bins) में रखना।
५—इन वस्तुओं के रखने में सावधानी रखना।
६—उत्पादक तथा सेवा विभागों को वस्तुयें निर्गमित करना।
७—सारे सामग्री की निरन्तर-सूची (Perpetual inventory) रखना।
८—निश्चित समय पर वास्तविक स्कंध सूची बनाना ताकि पुस्तकों द्वारा दर्शाये जाने वाले स्कंध तथा वास्तविक स्कंध के अन्तर का पता लग सके।

कारखाने के प्रबन्धक को विभिन्न उत्पादक विभागों के फोरमैनों के साथ मिलकर यह तय करना पड़ता है कि सामग्री की कम से कम तथा अधिक से अधिक कितनी मात्रा भण्डार गृह में रहनी चाहिये। यह निर्णय अत्यन्त महत्वपूर्ण है क्योंकि इस पर उत्पादन व्यय निर्भर है। यदि आवश्यकता से अधिक सामग्री भण्डार गृह में रखी जाय तो इसका अर्थ बेकार पूँजी का बँधना होगा। यदि पूँजी उधार ली गई है तो व्यर्थ में ही इस पर ब्याज भी देना पड़ेगा। इस हानि के अलावा वस्तुओं के खराब हो जाने, उड़ जाने आदि का भी भय रहता है। यदि कहीं फैशन इत्यादि में परिवर्तन हुआ तो कभी-

कभी इस बात की भी संभावना हो सकती है कि सारी सामग्री व्यर्थ समझी जाय । ऐसी दशा में भारी हानि होगी । दूसरी ओर यदि आवश्यकता से कम सामग्री होगी तो कारखाने मशीनें और मजदूर बेकार रहेंगे, स्थिर व्यय बढ़ते ही जायेंगे, ग्राहकों को समय पर सामान न मिलने पर प्रसंविदों की शर्तें भंग होंगी । इन सबसे भारी हानि होगी । इसलिये इसकी बड़ी सावधानी से सोच-विचार कर निर्धारित करना होगा । बाजार की स्थिति की ओर विशेष ध्यान दिया जाना चाहिये । यदि सामग्री ऐसी है जो वर्ष भर प्राप्त हो सकती है तो उसके कम स्कंध से काम चल सकता है, दूसरी ओर यदि वह मौसमी है तो उन मौसमों में जिनमें उसके कम होने की आशा है काफी स्कंध रख लेना चाहिये । अन्य बातें जिन पर अधिकतम-न्यूनतम स्कंध की मात्रा निर्भर है बाजार में मूल्यों का बढ़ना-घटना, भविष्य में इसकी आशा तथा व्यापार संगठन के आर्थिक साधन इत्यादि हैं ।

### वस्तु-प्राप्ति-पुस्तक

प्राप्ति विभाग में क्रय किये हुये सामान को खोल कर उसकी मात्रा, प्रकार आदि की उचित जाँच करके उसको भण्डार गृह में भेज देते हैं । वह स्टोर कीपर के अधिकार में आ जाता है । अब आगे उसमें होने वाली कमी या खराबी के लिये स्टोर कीपर जिम्मेदार होता है । वह इन वस्तुओं का विवरण वस्तु-प्राप्ति-पुस्तक में लिख देता है । इस पुस्तक में निम्नलिखित स्तम्भ होते हैं :—

**वस्तु-प्राप्ति-पुस्तक**

संख्या........................

तिथि.......................

| प्रेषक | मात्रा | विवरण | दशा | हस्ताक्षर | प्रविष्टि |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | |

### बिन कार्ड (Bin Card)

भण्डार गृह में आ जाने पर वस्तुओं को आलमारियों में या उचित स्थानों में रख देते हैं । हर आलमारी या संग्रहक के साथ एक कार्ड लगा दिया जाता है । इसको बिन कार्ड कहते हैं । यह कार्ड किसी भी समय यह बताता है कि किसी संग्रहक में

कितनी सामग्री है। जैसे ही किसी आलमारी में सामान रखा जाता है या उससे निकाला जाता है तुरन्त उसके साथ लगे हुये बिन कार्ड में प्रविष्टि कर दी जाती है। निरन्तर-स्कंध-सूची रखने में यह कार्ड बहुत सहायक है। इसका नमूना नीचे दिया जा रहा है :—

बिन कार्ड

बिन संख्या.....................................

कोड............विभाग..........................

स्टोर लेजर.....................................

अधिकतम....................न्यूनतम ............ .......आदेश-मात्रा..........................

| प्राप्ति | | | निर्गमन | | | आधिक्य | | रिमार्क |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| तिथि | स्लिप सं० | मात्रा | तिथि | माँग-पत्र सं० | मात्रा | मात्रा | स्टोर कीपर | |
| | | | | | | | | |

भण्डार गृह में बिन कार्ड में की गई प्रविष्टियाँ लागत लेखाविधि विभाग में स्वतन्त्ररूप से स्टाक-रेकार्ड-कार्ड में की जाती हैं इसलिये इसका अर्थ यह हुआ कि इन दोनों कार्डों को हमेशा एक ही सी प्रविष्टियाँ दिखाना चाहिये।

## निरन्तर-स्कंध-सूची

सामग्री के रखने की ऊपर बताई गई रीति से प्रबन्धकवर्ग को सामग्री की एक निरन्तर सूची प्राप्त होती रहेगी। निरन्तर-स्कंध विधि में हर प्रकार के सामग्री के विषय में उसके मूल्य तथा प्राप्ति की सूचना, निर्गमन की सूचना तथा हस्तस्थ स्कंध की सूचना मिलेगी। यदि ठीक समझा जाय तो इस प्रकार से अभिलेख रखे जा सकते हैं जो यह भी बतायें कि कितनी सामग्री क्रय करने का आदेश दिया गया है, उसके प्राप्त होने की संभावित तिथि क्या है तथा प्रति इकाई मूल्य कितना है? स्टोर कीपर समय-समय पर कुछ आलमारियों की जाँच करता रहता है। यदि वास्तविक जाँच

तथा बिन कार्ड द्वारा दर्शाई गयी संख्याओं में अन्तर हो तो उसका समाधान कर समायोजन किया जाता है। इस पद्धति से सामग्री अभिलेख हमेशा वर्तमान तिथि तक की सूचना बताते हैं। वे सारे अभिलेख जिनसे निरन्तर-स्कंध में सहायता मिलती है निम्नलिखित हैं :—

१—बिन कार्ड

२—स्कंध प्रपंजी (Ledger)

३—सामग्री माँग-पत्र

४—सामग्री पंजी (Journal)

५—सामग्री-वापसी-रिपोर्ट

निरन्तर—स्कंध-सूची से निम्नलिखित लाभ हैं :—

१—समय-समय पर वास्तविक स्कंध-मूल्यांकन की अधिक आवश्यकता नहीं रहती।

२—लेखा विभाग समय-समय पर लाभ-हानि लेखा तथा स्थिति विवरण (Balance Sheet) बिना वास्तविक स्कंध-मूल्यांकन के ही तैयार कर सकता है।

३—अभ्यन्तर-अवरोध (Internal Check) अपने आप ही कार्यान्वित होता रहता है।

४—लागत लेखा विभाग को लागत पर नियन्त्रण रखने का अवसर मिलता रहता है क्योंकि उसको विभिन्न कार्यों (Jobs) आदेशों तथा विभागों में वर्तमान सामग्री लागत का पता रहता है।

५—प्रबन्धक वर्ग को लगातार भण्डार वस्तुओं की स्थिति का पता लगता जाता है।

६—सामग्री तथा भण्डार वस्तुओं में विनियोजित राशि न्यूनतम सीमा पर रखी जा सकती है।

## सामग्री का निर्गमन

भण्डार गृह से उत्पादन विभागों को सामग्री भेजने में निम्न कार्य-प्रणाली काम में लाई जाती है :—

(१) जब सामग्री की आवश्यकता किसी उत्पादन विभाग में होती है तो वहाँ का फौरमैन एक प्रपत्र भर कर भण्डार गृह में भेजता है। इस प्रपत्र को सामग्री-माँग-पत्र (Stores Requisition) कहते हैं। इस पर फौरमैन के हस्ताक्षर होना आवश्यक है।

(२) स्टोर कीपर इस पत्र के आधार पर आवश्यक सामग्री निर्गमित कर देता है और इसके बाद उसको लेखा विभाग में भेज देता है।

(३) लेखा विभाग में प्रपंजी-क्लर्क अपनी पुस्तकों में उचित प्रविष्टियाँ कर लेता है और फिर इस माँग-पत्र पर अपने हस्ताक्षर कर देता है ताकि यह मालूम हो जाय कि इसकी प्रविष्टि की जा चुकी है।

(४) अब कार्य आता है लागत-व्यय-विभाग का। यहाँ पर क्लर्क लागत-सूची (Cost Sheet) में प्रविष्टि कर लेता है और उस पर अपने हस्ताक्षर कर देता है।

### सामग्री-माँग-पत्र

भण्डार गृह से, जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, वस्तुयें हमेशा उचित अधिकारी के माँग-पत्र पर ही दी जाती हैं। यह अधिकार उत्पादन विभाग के फोरमैन को है। फोरमैन सामग्री-माँग-पत्र पर ही अपनी आवश्यकतायें लिख कर भेजता है। यह पत्र निम्न प्रकार का होता है:—

## सामग्री-माँग पत्र

निर्माणी आदेश सं०.........................
विभाग.........................................
तिथि...........................................

कृपा कर सामग्री..............................को सौंप दीजिये

| मात्रा | चिन्ह | विवरण | दर | योग |
|---|---|---|---|---|
| | | | | |

| माँग पत्र भेजने वाला | सामग्री देने वाला | लागत लेखा विभाग में प्राप्त |
|---|---|---|
| | | तिथि.............................. |
| .................................. | .................................. | .................................. |
| ( फोरमैन ) | ( स्टोर कीपर ) | ( लागत क्लर्क ) |

इस सामग्री माँग-पत्र की दो प्रतिलिपियाँ बनाई जाती हैं। एक प्रतिलिपि स्टोरकीपर अपने पास रख लेता है। वह यह बताती है कि अमुक सामग्री स्टोर से निर्गमित की गई। दूसरी प्रतिलिपि स्टोर-प्रपंजी क्लर्क के पास भेज दी जाती है जो स्टोर-प्रपंजी तथा सामग्री-विवरण ( materials abstract ) में प्रविष्टि कर लेता है। इन प्रविष्टियों के बाद उसको लागत-लेखा विभाग में भेज दिया जाता है। वहाँ पर विभिन्न कार्य ( Job ) लेखों में प्रविष्टियाँ की जाती हैं।

## मूल्य-निर्धारण

जो सामग्री भण्डार गृह से निर्गमित की जाती है, उसका मूल्य जिस कार्य के लिये वह प्रयोग होती है, उसमें लगाते हैं। प्रश्न यह उठता है कि उसका मूल्य किस प्रकार निर्धारित किया जाय ? यदि कारखाने द्वारा उत्पादन कार्य के लिये प्रयोग होने वाली सामग्री का क्रय हमेशा एक ही मूल्य पर हो तो उसका मूल्य मालूम करने में कोई कठिनाई नहीं होगी। किन्तु वास्तव में ऐसा है नहीं। क्रय मूल्य हमेशा घटता-बढ़ता रहता है। इसलिये सामग्री भिन्न-भिन्न मूल्यों पर खरीदी जाती है। यह भी संभव नहीं है कि अलग-अलग मूल्य पर क्रय की हुई सामग्री भंडार गृह में अलग-अलग स्थान पर रखी जाये ताकि निर्गमित करते समय यह मालूम हो जाय कि कौन-सी तथा किस मूल्य की सामग्री निर्गमित की जा रही है। इसलिये एक ऐसी योजना बनाई जाती है जिससे कि निर्गमित सामग्री का मूल्य अधिक से अधिक प्रतिनिधि हो सके। निर्गमित सामग्री के मूल्य को निर्धारित करने के कई ढंग हैं। इनमें से प्रमुख निम्नलिखित हैं :—

( १ ) वास्तविक मूल्य ( Actual Price )
( २ ) प्रथम-आया-प्रथम-गया ( First-in-first-out )
( ३ ) अंतिम-आया-प्रथम-गया ( Last-in-first-out )
( ४ ) औसत मूल्य ( Average Price )
( ५ ) बाजार मूल्य ( Market Price )
( ६ ) स्थिर-मूल्य (Fixed price)

१—वास्तविक मूल्य:—साधारण रूप से, हम यह पहले बता चुके हैं, कि यह सम्भव नहीं है कि भंडार गृह में एक ही प्रकार की सामग्री जो अलग-अलग मूल्य पर क्रय की गई है अलग-अलग रखी जाय ताकि निर्गम करते समय हर सामग्री का वास्तविक मूल्य मालूम रहे। यदि यह सम्भव हो तो मूल्य निर्धारण की इससे अच्छी दूसरी रीति कोई नहीं है। कभी-कभी किसी विशेष कार्य को पूरा करने के लिए किसी विशेष सामग्री की आवश्यकता पड़ती है। ऐसी दशा में उसका मूल्य मालूम रहता है और वही मूल्य उस कार्य पर लगाया जा सकता है जिसके लिये वह सामग्री क्रय की गई है।

२—प्रथम-आया-प्रथम-गया—इस सिद्धान्त के अनुसार जो सामग्री भण्डार-गृह में पहले प्राप्त की गई वही पहले निर्गमित भी की जायेगी। इसका तात्पर्य यह हुआ कि उत्पादक कार्यों के लिये पहले खरीदी हुई सामग्री पहले प्रयोग की जायेगी। इस प्रकार निर्गमित सामग्री का मूल्य पुराने मूल्यों के आधार पर लगाया जायेगा। यह सिद्धान्त निम्नलिखित उदाहरण से स्पष्ट हो जायगा।

Illustration :

Purchases of a certain material :

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| On | March 4 | 1000 | maunds | @ Rs. 2/- | per | md. |
| ,, | ,, 16 | 1500 | ,, | @ Rs. 3/- | ,, | ,, |
| ,, | ,, 25 | 2000 | ,, | @ Rs. 4/- | ,, | ,, |
| ,, | ,, 30 | 1000 | ,, | @ Rs. 5/- | ,, | ,, |

Issue for productive purposes :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| On | March 20 | 1500 | maunds |
| ,, | ,, 29 | 2000 | ,, |
| ,, | ,, 31 | 1500 | ,, |

According to the First-in-First-out principle the issues will be charged at the following prices. :—

| | Receipts | Issues | Balance |
|---|---|---|---|
| | Mds. | Mds. | Mds. |
| March 4 ... | 1000 @ Rs. 2 | ... | 1000 @ Rs. 2 |
| March 16 .. | 1500 @ Rs. 3 | ... | 1000 @ Rs. 2<br>1500 @ Rs. 3 |
| March 20 ... | ... | 1000 @ Rs. 2<br>500 @ Rs. 3 | 1000 @ Rs. 3 |
| March 25 ... | 2000 @ Rs. 4 | ... | 1000 @ Rs. 3<br>2000 @ Rs. 4 |

| | | | |
|---|---|---|---|
| March 29 ... | ... | 1000 @ Rs. 3<br>1000 @ Rs. 4 | 1000 @ Rs 4 |
| March 30 ... | 1000 @ Rs. 5 | ... | 1000 @ Rs. 4<br>1000 @ Rs. 5 |
| March 31 ... | ... | 1000 @ Rs. 4<br>500 @ Rs. 5 | 500 @ Rs. 5 |

३. अन्तिम-आया-प्रथम-गया :—इस सिद्धान्त का आधार यह है कि जो सामग्री सबसे आखीर में क्रय की गई है उसको भण्डार गृह में वस्तुओं में सबसे ऊपर रखा गया है और फिर निर्गमन् करते समय सबसे ऊपर रखा हुआ सामान ही पहले बाहर भेजा गया है। इस आधार के अनुसार वस्तुओं का निर्गमन मूल्य वही होगा जो सबसे आखीर में क्रय की हुई सामग्री का है।

ऊपर के उदाहरण में इस रीति के अनुसार निर्गमन मूल्य निम्नलिखित होगा।

This method, if applied to our example, gives the following results :—

*Example* :

| | |
|---|---|
| March 4, Purchased | 1000 mds. @ Rs. 2 a md. |
| March 16, Purchased | 1500 mds. @ Rs. 3 a md. |
| March 16, Balance | 1000 mds. @ Rs. 2 a md.<br>1500 mds. @ Rs. 3 a md. |
| | 2500 mds. |
| March 20 Issued | 1500 mds. @ Rs. 3 a md. |
| March 20 Balance | 1000 mds. @ Rs. 2 a md. |
| March 25 Purchased | 2000 mds. @ Rs. 4 a md. |
| March 25 Balance | 1000 mds. @ Rs. 2 a md.<br>2000 mds. @ Rs. 4 a md. |
| | 3000 mds. |
| March 29 Issued | 2000 mds. @ Rs. 4 a md. |
| March 29 Balance | 1000 mds. @ Rs. 2 a md. |
| March 30 Purchased | 1000 mds. @ Rs. 5 a md. |

March 30 Balance { 1000 mds. @ Rs. 2 a md.
1000 mds. @ Rs. 5 a md.

2000 mds.

March 31 Issued 1000 mds. @ Rs. 5 a md.
500 mds. @ Rs. 2 a md.

1500 mds.

March 31 Balance 500 mds. @ Rs. 2 a md.

४—औसत मूल्य :—मूल्य निर्धारण की यह पद्धति और पद्धतियों से अधिक प्रतिनिधि मानी गई है। इसमें सामग्री निर्गमन तिथि से पहले उसके क्रय के जितने मूल्य हैं उन सब का औसत निकाल कर उस मूल्य पर निर्गमन किया जाता है।

सांख्यिकी में औसत कई प्रकार का होता है। यहाँ पर जिस औसत से हमारा तात्पर्य है वह है मध्यक (Arithmetic average)। यह औसत दो प्रकार का होता है :—

(१) साधारण (Simple) औसत।
(२) भारित (Weighted) औसत।

साधारण औसत को मालूम करने के लिए पिछले निर्गमन की तिथि से वर्तमान निर्गमन तिथि तक जितने बार सामग्री क्रय की गई है उन सब मूल्यों को जोड़कर उनकी संख्या से भाग देना होता है। इसका निम्न सूत्र है :—

$$= \frac{\textit{Sum of different prices}}{\textit{Their number}} = \frac{Sp.}{n}$$

In our example.

Received March 4, 1000 mds. at Rs. 2
Received March 16, 1500 mds. at Rs. 3

$$\text{Average price} = \frac{\text{Rs. } 2 + \text{Rs. } 3}{2}$$
$$= \text{Rs. } 2{\cdot}5$$

Issue March 20, 1500 mds. @ Rs. 2·5
Received March 25, 2000 mds. @ Rs. 4

$$\text{Average price} = \frac{\text{Rs. } 2{\cdot}5 + \text{Rs. } 4}{2} = \text{Rs. } 3{\cdot}25$$

Issue March 29, 2000 mds. @ Rs. 3·25

Received March 30, 1000 mds. @ Rs. 5

$$\text{Average price} = \frac{\text{Rs. } 3{\cdot}25 + \text{Rs. } 5}{2}$$

Issued March 31, 1500 mds. @ Rs. 4·125

भारित औसत साधारण औसत से अच्छी है और अधिक प्रतिनिधि है। इसके मालूम करने का सूत्र निम्नलिखित है :—

$$\frac{\textit{Cost of materials on hand} + \textit{Cost of materials purchased.}}{\textit{Quantity on hand} + \textit{Quantity purchased.}}$$

In the above example :

March 4, Received 1000 mds. @ Rs. 2 = Rs. 2000
March 16, Received 1500 mds. @ Rs. 3 = Rs. 4500
March 16, Balance 2500 mds. = Rs. 6500
March 20, Issued–1500 mds. @ Rs. 2·6 = Rs. 3,900

(Rs. 6,500 ÷ 2500 mds. Rs. 2·6)

March 20 Balance 1000 mds. (Rs. 6500—3900) = Rs. 2,600
March 25 Received 2000 mds. @ Rs. 4 = Rs. 8,000
March 25 Balance 3000 mds. (Rs. 8000 + 2600)
= Rs. 10,600
March 29 Issued 2000 mds. @ Rs. 3·53 = Rs. 7,070

(Rs. 10,600 ÷ 3000 mds. 3·53)

March 29 Balance 1000 mds. (Rs. 10,600-7070) = 3,530
March 30 Received 1000 mds. @ Rs. 5 = 5000
March 30 Balance 2000 mds, (Rs. 5000 + 3,530)
= 8,530
March 31, Issued 1500 mds. @ Rs. 4,265 = Rs. 6397-8

(Rs. 8,530 ÷ 2000, = Rs. 4,265)

March 31 Balance 500 mds. (Rs. 8530—6397/8)
= Rs. 2132–8

५—बाजार-मूल्य—इस सिद्धान्त के अनुसार सामग्री के निर्गमन की तिथि पर उनका बाजार मूल्य ही प्रतिनिधि माना जाता है और उसी के अनुसार निर्गमन

का मूल्य लगाया जाता है। यहाँ पर बाजार मूल्य से तात्पर्य उस मूल्य से है जिस पर कि निर्गमन की तिथि पर वह सामग्री क्रय की जा सके। जो लेखापाल इस पद्धति के पक्ष में हैं उनका कहना है कि स्पर्धा या प्रतियोगिता के समय यह आवश्यक है कि सामग्री साधारण स्थिति के अनुसार ही मूल्यांकित की जाय। जिन कारखानों में सामग्री इस मूल्य से अधिक या कम पर क्रय की गई है वे असाधारण माने जाते हैं। जो व्यक्ति इसके पक्ष में नहीं है उनका कहना है कि जब क्रय विभाग ने सामग्री चालू बाजार मूल्य से कम या अधिक पर क्रय की है तो इससे उसकी क्षमता या अक्षमता का पता चलता है और उत्पादन में इसका ध्यान अवश्य रखना चाहिये। ऐसा कारखाना जिसका क्रय विभाग बहुत सक्षम है अपनी क्षमता का लाभ उठायेगा ही। दूसरी ओर ऐसा निर्माण गृह जिसका क्रय विभाग सूक्ष्म नहीं है अपने इस दोष से हानि उठायेगा।

ऊपर बताये गये दोषों के अतिरिक्त इस पद्धति में निम्न दोष और हैं :—

१—इस पद्धति में लागत से कोई सम्बन्ध नहीं रहता। इसलिये लागत-लेखों में ऐसे मद होंगे जो वास्तव में लागत में सम्मिलित नहीं होते।

२—कभी-कभी चालू बाजार मूल्य मालूम करने में बड़ी कठिनाई का सामना करना पड़ता है।

३—जब-जब वस्तुयें भण्डार गृह से निर्गमित की जायँ तब-तब बाजार मूल्य मालूम करना असुविधाजनक होगा।

६. **स्थिर-मूल्य**—बहुत से निर्माणगृहों में सामग्री का एक मूल्य निर्धारित कर दिया जाता है और इसी पर हमेशा उसको निर्गमित किया जाता है। यह अवधि साधारण रूप से एक वर्ष से अधिक नहीं होती। एक वर्ष के बाद फिर स्थिर-मूल्य में परिस्थितियों के अनुसार परिवर्तन हो सकता है। यह मूल्य बड़ी सावधानी के साथ तथा काफी जाँच-पड़ताल के बाद निर्धारित किया जाता है। इसका सबसे बड़ा दोष यह है कि इसमें न तो चालू बाजार मूल्य और न ही लागत-मूल्य की ओर ध्यान दिया जाता है।

**सामग्री क्षय ( Wastage )**

कारखाने में सामग्री की बर्बादी दो प्रकार की होती है :—

( i ) साधारण

( ii ) असाधारण

साधारण क्षय तो सामग्री के प्रकृति के कारण होता है जैसे पेट्रोल इत्यादि का उड़ जाना ( Evaporation ), नमी आ जाना, ढेर के टुकड़े करना इत्यादि। इसकी मात्रा करीब-करीब स्थिर है और इसके लिये प्रावधान कर दिया जाता है। प्रावधान की रीति यह है कि लागत मूल्य से अधिक-मूल्य ( Inflated price )

लगा कर सामग्री को निर्गमित किया जाता है।

उदाहरण के लिये मान लीजिये किसी वस्तु की १०० इकाइयाँ रु० २७० में क्रय कीं। यह वस्तु ऐसी है जिसमें साधारण क्षय की मात्रा १०% है। इसका अर्थ यह है कि साधारण क्षय हो जाने के बाद ९० इकाइयाँ ही बचेंगी १०० नहीं। इसलिये वास्तव में रु० २७०, १०० इकाइयों का मूल्य नहीं बल्कि ९० इकाइयों का मूल्य है। निर्गमन के समय रु० २·९० इकाई मूल्य न लगा कर रु० २७०/९०=रु० ३·०० इकाई मूल्य लगाया जायेगा।

असाधारण क्षय वह है जो उत्पादन क्रिया के कारण नहीं होता। इसका कारण कुछ और ही है। यह साधारण क्षय के लिये प्रावधान की मात्रा से कहीं अधिक होता है। इस प्रकार का क्षय आर्थिक हानि का एक पद है और इसलिये लागत लाभ-हानि लेखे में इसको ले जाना चाहिये।

ऊपर के उदाहरण में मान लीजिये कि १० इकाइयाँ साधारण क्षय के अतिरेक और बर्बाद हो जाती हैं। यह असाधारण क्षय है। इसके लिए निम्नलिखित व्यवस्था की जायेगी :—

१ इकाई का मूल्य ( साधारण क्षय के पश्चात् ) रु० ३ है

∴ १० ..... ..... = रु० ३०

कुल सामग्री का मूल्य रु० २७० था। इसमें से असाधारण क्षय की राशि रु० ३० अपलेखित करने के पश्चात् रु० २४० उत्पादन के लिये माने जायेंगे।

## Exercise

1. Distinguish between a Credit slip and Material Requisition in Cost Accounting and explain the undesirability of passing on surplus material from one job to another.

2. Draft a form of Bin or Locker Card with three specimen entries thereon, and explain the purpose and utility of such cards.

3. Write short notes on the following :

(*a*) Bill of Material

(*b*) Perpetual Inventory

(*c*) Inventory Turnover

(*d*) Stores Debit Note

(*e*) First-in-First-Out

4. What methods of pricing issues from stores are in common use ? Explain the steps which must be taken under each method to ensure the balancing of the Stores Ledger Account.

5. Discuss the procedure followed for the issue of stores in a factory. What method would you recommend in regard to charging out stores ?

6. Outline the general duties and responsibilities of a buyer who orders all materials for a large factory, both raw materials and finished parts. State the extent to which he can contribute to factory efficiency.

7. Describe what you consider to be an adequate system of checking the receipt of goods and payment for them.

8. Outline the general duties of a store-keeper and show how he can best contribute to the general efficiency of a factory.

9. In a new factory that is being erected you are asked to make an arrangment to ensure :—

(*a*) that all material ordered is actually delivered and used on the building site.

(*b*) that the costs of all material ordered and delivered are properly allocated.

What would you advise ?

10. Give rulings with imaginary figures for the following :—

(*a*) Stores Requisition Note
(*b*) Cost Ledger
(*c*) Bin Card
(*d*) Cost Sheet
(*e*) Purchase Journal

11. Would you approve the following system in use for recording stores received and consumed ? If not what suggestions would you, as Auditor, make as to improvement ?

(*a*) All stores received are passed into store by storekeeper, who enters the Bin cards and who also keeps the stores ledger.

(*b*) All invoices as they are received are passed direct to the storekeeper, who checks the quantities and prices by references to the duplicate orders and makes records thereof in the stores ledger.

(*c*) All stores required for manufacturing purposes are issued on requisitions signed by the foreman of the various departments, the particulars being entered on the Bin cards and in the stores ledger by the storekeeper.

(*d*) All invoices and requisitions are passed by the storekeeper to the cost office, where they are dealt with in connection with the particular jobs or production orders concerned. The invoices are then passed by the cost office to the Bought Ledger Department.

13. Discuss the various methods of changing materials consumed to the Units of Cost, with their relative advantages and disadvantages.

13. (*a*) The stores of a factory receives supplies of a certain class of materials once a month : and issues to job orders during a month are made at the rate at which supply was received in the preceding month. What may be the principal objection against such procedure and what alternative method would you recommend ?

(*b*) In accordance with your recommendation how should the following issues be priced.

Receipts

1954 Jan. 1—Opening balance 1,200 units at Rs. 5/4
,, Jan. 20—Supply of 3000 units at Rs. 5/6
,, Feb. 18—Supply of 28000 tons at Rs. 5/5
,, March 26—Supply of 3200 tons at Rs. 5/7

Issues

,, Jan. 16—Issued 800 Units
,, Feb. 12— ,, 2400 Units
,, Feb. 26— ,, 1,600 Units
,, March 28—Issues 4000 Units

14. How would you account for wastage in the cost of production ? Distinguish between the cases of normal and abnormal wastage.

15. Give a specimen ruling for a stores ledger which would enable you to maintain a perpetual inventory and also take action for provision of stores.

## अध्याय ४

# श्रम ( Labour )

श्रम दो प्रकार का होता है :—

( १ ) प्रत्यक्ष (Direct) श्रम

( २ ) अप्रत्यक्ष (Indirect) श्रम

प्रत्यक्ष श्रम वह है जो कि उत्पादन क्रिया में वास्तविक रूप से लगा हो और जिसका मूल्य उचित रीति से निकाल कर उत्पादन की हर इकाई के लिये मालूम किया जा सकता है। यह श्रम प्रधान लागत का एक तत्त्व है।

अप्रत्यक्ष श्रम वह है जिसका सम्बन्ध उत्पादन कार्य से अवश्य है किन्तु जिसकी उचित माप उत्पादन की हर इकाई के लिये नहीं की जा सकती। इस कारण से इसको प्रधान लागत का एक भाग न मान कर अधिव्यय (Overhead) मान लेते हैं और फिर किसी न्यायसंगत रीति द्वारा इसका वंटन कर देते हैं।

लागत लेखा विधि की दृष्टि से एक कारखाने में श्रम से सम्बन्धित दो समस्यायें होती हैं :—

१—श्रमिकों की उपस्थिति और उनके कार्य का ब्योरा

२—उनको दी जाने वाली भृति तथा उसका आधार।

इन्हीं दो समस्याओं का विवेचन हम इस अध्याय में करेंगे।

### कारखाने में उपस्थिति

एक कारखाने में श्रम-नियन्त्रण की योजना बनाने में हर श्रमिक की हाजिरी (उपस्थिति) का ध्यान रखना पड़ता है। जैसे ही एक मज़दूर कारखाने के भीतर आये तुरन्त उसके मुख्य द्वार पर उसके आने का समय किसी रजिस्टर ( पंजी ) में लिख लिया जाना चाहिये। इसी प्रकार जब वह कारखाने के बाहर जाय, चाहे बीच में या कार्य समाप्त कर, उस समय भी उसके बाहर जाने का समय लिखा जाना चाहिये। इस अभिलेख से भृति-विभाग उसके कारखाने के भीतर रहने के समय को जान लेता है। इससे उसके भृति की गणना की जाती है।

कारखाने के मुख्य द्वार पर श्रमिकों के आने-जाने के समय को लिखने की ई विधियाँ हैं। इनका वर्गीकरण हम तीन भागों में कर सकते हैं :—

१—हस्तलिखित अभिलेख

२—टैली पद्धति

३—मशीन द्वारा

पहली रीति बहुत पुरानी है और विशेषतया उन कारखानों में प्रयोग होती है जहाँ मजदूरों की संख्या बहुत कम हो। इसमें हर कारखाने में एक टाइमकीपर मुख्य द्वार पर रहता है जो मजदूरों के आने-जाने का समय एक रजिस्टर में लिख लेता है। कहीं-कहीं पर टाइमकीपर स्वयं कारखाने के विभिन्न उत्पादन विभागों का चक्कर लगा कर उनमें काम करने वाले मज़दूरों की हाज़िरी लेता है।

यह पद्धति दोषपूर्ण है। श्रमिकों तथा टाइमकीपर में ठीक समय के निर्धारण पर अकसर झगड़ा हो जाता है और मार-पीट की नौबत आ जाती है। टाइमकीपर यदि चाहे तो कुछ श्रमिकों का पक्षपात कर सकता है और जब वे देर से आयें या न आयें तो भी उनकी उपस्थिति ठीक दर्शा सकता है।

इस पद्धति का सुधार दूसरी पद्धति द्वारा किया गया है। इसमें कारखाने के बाहर समय-दफ्तर में एक बड़े बोर्ड पर हुक लगा कर टीन या अन्य धातु के बने टैली, जिसमें एक नम्बर लगा रहता है, लटका दिये जाते हैं। कारखाने के हर श्रमिक को एक नम्बर निर्धारित कर दिया जाता है। जब एक श्रमिक कारखाने में आता है तो वह फाटक के बाहर टँगे हुये बोर्ड में से अपने नम्बर की टैली निकाल कर उसको एक निश्चित स्थान पर रखे हुये टब में डाल देता है। जब कारखाने में आने का समय बीत जाता है तब उस टब में से टैली निकाल कर उनका नम्बर लिख लिया जाता है। जो टैलियाँ बाहर बोर्ड में टँगी रह जाती हैं वे अनुपस्थिति श्रमिकों के नम्बरों को बताती हैं। इनका नम्बर एक दूसरे रजिस्टर में लिख लिया जाता है। इन अभिलेखों को बाद में भृति-विभाग में भेज दिया जाता है। वहाँ पर उपस्थिति के अनुसार भृति की गणना की जाती है।

इस पद्धति में भी पहली पद्धति की भाँति अनेकों दोष हैं। टाइमकीपर तथा श्रमिकों में हमेशा झगड़ा होता रहता है। एक श्रमिक अपने मित्र के नम्बर की टैली, जबकि वह मित्र अनुपस्थित है, निकाल कर टब में डाल सकता है।

इन्हीं दोषों को दूर करने के लिये उपस्थिति का अभिलेख मशीनों द्वारा रखा जाता है। यह तीसरी पद्धति बहुत अच्छी है। ऐसी ही एक मशीन की तस्वीर अगले पृष्ठ दी जा रही है :—




इस तस्वीर को देखने से पता चलेगा कि इसके तीन भाग होते हैं। मुख्य मशीन के दाँये-बायें दो बड़े-बड़े रैक होते हैं। इन दोनों को बोर्डों में श्रमिकों के नम्बर के अनुसार गेट-कार्ड रखे रहते हैं। सबेरे जब श्रमिकों के कारखाने में आने का समय होता है तो टाइमकीपर इन कार्डों को "बाहर" बोर्ड पर नम्बर के अनुसार लगा देता है। श्रमिकों के आने पर वे अपने नम्बर का कार्ड निकाल कर बीच में मुख्य मशीन में डाल देते हैं। जैसे ही एक श्रमिक अपना कार्ड डालता है और एक बटन दबाता है तुरन्त एक घन्टी बजती है और उसके कार्ड पर उसके आने का समय, घन्टा, मिनट, सप्ताह का दिन, सबेरा या शाम, सब छप कर कार्ड बाहर आ जाता है। इस कार्ड को वह "भीतर" बोर्ड पर अपने नम्बर से रख देता है और कारखाने के भीतर अपने कार्य पर चला जाता है।

दोपहर में अवकाश के समय या अन्य किसी समय जब कोई श्रमिक कारखाने के बाहर जाता है तो वह "भीतरी" बोर्ड से अपना कार्ड निकाल कर मशीन में डाल देता है और उसमें से समय इत्यादि छपने के बाद जब कार्ड बाहर आ जाता है तो वह उसको "बाहर" बोर्ड में रख देता है। कुछ ऐसी नई मशीनें निकली हैं जो अनियमित समय, जैसे देर से आना; जल्दी बाहर चले जाना इत्यादि, लाल रंग की स्याही से छाप देती हैं जिससे भृति विभाग को बिना किसी कठिनाई के पता चल जाता है।

इस प्रकार की मशीन होने से टाइमकीपर और मजदूर के बीच होने वाले झगड़े की संभावना समाप्त हो जाती है। श्रमिक स्वयं ही अपना समय मशीन के द्वारा कार्ड पर छाप लेता है। इस मशीन में हर कार्ड डालने पर घन्टी के बज उठने के कारण कोई श्रमिक अपने किसी अनुपस्थित मित्र की सहायता नहीं कर सकता।

## कार्य पर उपस्थिति

श्रमिक के कारखाने के भीतर रहने के समय को लिख लेना पर्याप्त नहीं है। लागत-लेखों की परिशुद्धता बढ़ाने के लिये यह जानना भी आवश्यक है कि एक श्रमिक ने वास्तविक रूप से कार्य करने में कितना समय लगाया, तभी ही हमें उत्पादन की प्रति इकाई के सच्चे मूल्य का पता लग सकता है। कारखाने के भीतर व्यतीत किये गये समय तथा उत्पादन कार्य में लगाये गये समय में कुछ अन्तर तो होता ही है। इसके कई कारण हैं। उनमें से कुछ निम्न हैं :—

१—कारखाने के मुख्य द्वार से उत्पादक विभाग तक आने में व्यतीत हुआ समय।

२—विश्राम आदि में बिताया गया समय।

३—एक कार्य से दूसरे कार्य तक जाने का समय, यदि श्रमिक को एक कार्य से दूसरे कार्य के लिये भेजा जाता है।

४—मशीन इत्यादि की मरम्मत के लिये बिताया गया समय।

५—जानबूझ कर समय बरबाद करना।

समय के इस अन्तर की छानबीन की जानी चाहिये और यदि अन्तर आवश्यकता से अधिक है तो इसके लिये उचित कार्यवाही की जानी चाहिये।

कार्य पर व्यतीत किये गये समय को लिखने, जाँच करने, आदि की कई विधियाँ हैं। हमारे देश में जहाँ श्रमिक पढ़े-लिखे नहीं हैं और अपने हाथ से किसी प्रकार के प्रपत्र आदि को नहीं भर सकते हैं वहाँ यह कार्य फोरमैन करता है। कारखाने के फाटक पर जब एक श्रमिक भीतर आता है तो जिस विभाग में वह कार्य करता है उसकी दैनिक-उपस्थिति-पंजी ( Daily Muster roll ) में उसके आने का समय लिख कर वह पंजी उसके विभाग में भेज दी जाती है। वहाँ का फोरमैन उसमें मज़दूरी की दर, उन कार्यों का विवरण जिनमें वह लगा रहा है, हर कार्य के लिये व्यतीत किया गया समय आदि भर कर उस सूची को लागत-लेखा विभाग में भेज देता है जहाँ कुल मज़दूरी की गणना कर उसको अलग-अलग कार्यों में वंटित कर दिया जाता है। अगले पृष्ठ पर हम दैनिक-उपस्थिति-पंजी का नमूना देते हैं :—

दैनिक-उपस्थिति-पंजी

( Daily Muster Roll )

विभाग.....................

दिवस.....................

तिथि.....................

| श्रमिक | | | समय | | मजदूरी की दर | कार्य संख्या | घन्टे | | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नं० | नाम | वर्ग | आने का | जाने का | | | साधारण | अधिक | |
| | | | | | | | | | |

( फोरमैन )...........................

लागत लेखा विभाग हर मज़दूर की उपस्थिति का एक सारांश तैयार करता है। यह सारांश, जिसका नमूना आगे दिया है, यह बताता है कि एक श्रमिक ने प्रतिदिन, प्रति सप्ताह तथा माह भर कहाँ-कहाँ पर कितने घन्टे कार्य किया है। कुल कितने घन्टे उसने माह भर कार्य किया है, उसकी मजदूरी की दर क्या है और उसने कुल मज़दूरी कितनी अर्जित की है ?

**अधिसमय ( Overtime )**—साधारणतः जहाँ तक हो सके अधिसमय कार्य मजदूरों से नहीं लेना चाहिये। इसमें न तो श्रमिक अधिक क्षमता से कार्य कर सकते हैं क्योंकि वे थके हुये होते हैं और कारखानों की मशीनों में भी अतिअधिक अवक्षयण ( depreieation ) होता है। इसी कारण से अधिसमय की दर साधारण दर से अधिक होती है। परन्तु कुछ उद्योग ऐसे हैं जिनमें कि लगातार काम चालू रखने के लिये अधिसमय काम करना ही पड़ता है। जैसे इमारतों आदि के बनाने में कभी-कभी बराबर काम करना पड़ता है अन्यथा सारा काम बेकार हो जायेगा। इसी प्रकार कभी-कभी किसी प्रसंविदे ( Contract ) को पूरा करने के लिये भी अधिसमय कार्य करने की आवश्यकता होती है।

अधिसमय कार्य करने के लिये कारखाने के प्रबंधक की अनुमति आवश्यक है। सम्बन्धित विभागों के फोरमैन दैनिक-उपस्थिति-पंजी में रोज अधिसमय का विवरण लिख देंगे।

उपस्थिति-सारांश

श्रमिक संख्या..............
नाम........................
वर्ग........................
दर........................

विभाग..............
माह..................

| तिथि | दिवस | कार्य जिनमें वह व्यस्त रहा है | | | | | | कुल घंटे |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | न० ४० | न० १०० | न० ११० | ..... | ..... | ..... | |
| १ | सोमवार | २ | ६ | ..... | ..... | ..... | ..... | ८ |
| २ | मंगलवार | छुट्टी | — | — | — | — | — | — |
| ३ | बुधवार | — | ३ | ४ | ..... | २ | | ९ |
| ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... |
| ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... |
| ३१ | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... | ..... |
| कुल घन्टे | — | — | — | — | ..... | — | — | — |
| दर | — | — | — | — | ..... | — | — | — |
| भृति | — | — | — | — | ... | — | — | — |

## भृति-सूची और भृति का भुगतान

हर कारखाने में निश्चित अवधि पर भृति-सूची ( Wages Sheet ) तैयार की जाती है। इस सूची में, विभिन्न मजदूरों की मजदूरी, ( साधारण तथा अधिसमय की ) तथा उससे की गई कटौतियाँ और वह राशि जो कि उनको वास्तविक रूप से मिलना चाहिये, स्पष्टरूप से लिखी रहती है। आधुनिक कारखानों में इन सूचियों को टाइप किया जाता है।

मज़दूरी के भुगतान की कई विधियाँ हो सकती हैं। यह वास्तविक रूप से कारखाने के श्रमिकों की संख्या पर निर्भर है। कहीं-कहीं पर तो भृति-क्लर्क कारखाने के हर उत्पादक विभाग में स्वयं जाता है और वहाँ के फोरमैन के सामने हर श्रमिक को बुला कर रोक ( Cash ) राशि गिन कर उसको दे देता है। उस श्रमिक के हस्ताक्षर या अँगूठे के निशान को वह ले लेता है। एक दूसरी पद्धति, जो बहुधा बड़े-बड़े कारखानों में प्रयोग की जाती है, के अनुसार भृति-विभाग हर श्रमिक की भृति ठीक-

ठीक गिनकर छोटे-छोटे डिब्बों में रख देता है जिसके बाहर राशि लिख दी जाती है। तत्पश्चात् भुगतान के दिन एक जिम्मेदार अधिकारी के सामने भृति-क्लर्क इन डिब्बों को लाकर रख देता है। वह अधिकारी विभिन्न विभागों के फोरमैन के सामने, ताकि वे अपने-अपने विभागों के श्रमिकों को पहचान सकें, हर विभाग के श्रमिकों को एक-एक कर बुलाता है और उनको उनके नाम का डिब्बा दे देता है और उनका हस्ताक्षर या अँगूठे का निशान ले लेता है। हर श्रमिक को थोड़ा समय दिया जाता है ताकि वह डिब्बे पर लिखी हुई राशि तथा वास्तविक रोक का मिलान कर ले।

हमारे देश में श्रमिकों के निरक्षर होने के कारण चेक से भुगतान करने की पद्धति चालू नहीं है। श्रमिक अपना रुपया यहाँ पर बैंकों में नहीं रखते हैं। प्रशासन विभाग के कर्मचारियों को अवश्य ही चेक दिया जा सकता है।

भृति भुगतान करने में बहुत अधिक सावधानी की आवश्यकता है क्योंकि इसमें कपट की संभावना बहुत है। अक्सर झूठे श्रमिकों का नाम लिखकर कपटी कर्मचारी उनकी भृति अपने जेबों में भर लेते हैं। इससे प्रबन्धक वर्ग को हानि होती है और कारखाने की स्पर्धा करने की क्षमता कम होती है। इसलिये भृति से सम्बन्धित आभ्यन्तर-अवरोध ( Internal Check ) पद्धति होना अत्यन्त आवश्यक है। ऐसी पद्धति के लिये निम्न बातों पर विशेष रूप से ध्यान दिया जाना चाहिये :—

( १ ) लागत-लेखाविधि तथा साधारण लेखा विधि का संगठन समुचित रूप से किया जाना चाहिये।

( २ ) एक विभाग की भृति-सूची का बनाना तथा जाँच करना एक ही व्यक्ति के हाथ में न होना चाहिये। एक क्लर्क का काम दूसरे क्लर्क द्वारा देखा जाना चाहिये।

( ३ ) जिस व्यक्ति ने एक विभाग की भृति-सूची तैयार की है उसको उस विभाग के भुगतान का कार्य नहीं देना चाहिये।

( ४ ) जहाँ तक संभव हो एक जिम्मेदार व्यक्ति को, जिसका संबंध भृति सूची के बनाने तथा जाँच करने से न रहा हो, भृति-भुगतान का कार्य सौंपा जाना चाहिये।

( ५ ) भृति-सूची के योग के बराबर चेक लिख कर बैंक से रुपया निकाल लेना चाहिये।

( ६ ) जिस विभाग के श्रमिकों को मज़दूरी दी जा रही हो उसके फोरमैन का होना आवश्यक है ताकि वह उनकी पहचान कर सके। इससे झूठे श्रमिकों की संभावना कम होगी।

( ७ ) जिन भृतियों को किसी श्रमिक ने न लिया हो उनके विषय में स्वतंत्रता-पूर्वक जाँच की जानी चाहिये।

( ८ ) समय-समय पर मज़दूरी से सम्बन्धित प्रमाणकों तथा अन्य अभिलेखों की जाँच की जानी चाहिये।

( ९ ) अधिसमय के लिये पहले से उचित अनुमति प्राप्त कर कर लेना चाहिये। उसकी सूची में फोरमैन के हस्ताक्षर होना आवश्यक है।

**आलस्य में बिताया गया समय ( Idle Time )**

सुस्ती या आलस्य में बिताया गया समय दो प्रकार का होता है :

१—सामान्य ( Normal ) तथा
२—असामान्य ( Abnormal )

सामान्य आलस्य का समय तो आवश्यक है। बिना इसके काम नहीं चल सकता है। इसका मूल्य मालूम करके उसको अधिव्यय (Overhead) मान कर उस रूप में प्रधान लागत में जोड़ देते हैं।

निम्नलिखित उदाहरण से इसका व्यवहार स्पष्ट हो जायेगा :—

उदाहरण—मान लीजिये एक मजदूर कारखाने में ८ घन्टे कार्य करने के लिये नियुक्त किया गया। उसकी मजदूरी २५ नये पैसे प्रति घन्टा है। इस प्रकार से उसकी एक दिन की मजदूरी रु० ८×·२५=२·०० है। पिछले अभिलेखों से पता चलता है कि वह उत्पादक कार्य में केवल ७½ घन्टे व्यतीत करता है और बाकी समय आलस्य में गँवाता है।

| | | रु० |
|---|---|---|
| ∴ ८ घन्टे की उसकी भृति रु० ·२५ की दर से | = | २·०० |
| ७½ ,, ,, मजदूरी जो उसने उत्पादन में लगाया रु० २५ की दर से | = | १·८७ |
| आलस्य के समय का मूल्य | = | ०·१३ |

इस राशि को अधिव्यय मान लिया जायेगा।

इसकी दूसरी रीति यह भी हो सकती है कि उसकी भृति पूरी रु० २·०० उत्पादन कार्य में सम्मिलित कर ली जाय, किन्तु उसका प्रति घन्टा दर बढ़ा लिया जाय। अधिकतर दूसरी ही रीति का प्रयोग किया जाता है।

असामान्य आलस्य का समय उचित सावधानी तथा सतर्कता द्वारा बचाया

जा सकता है। इसका कारण मशीन में टूट-फूट होने से उसका रुक जाना, सामग्री को देर से प्राप्त करना या जानबूझ कर समय बरबाद करना, हो सकता है। उचित नियोजन की इसके लिये अत्यन्त आवश्यकता है। इस पद से हुई हानि का उत्पादन से कोई सम्बन्ध नहीं है। इसलिये इसको लागत-लाभ-हानि लेखे में ले जाना चाहिये।

### बाहरी मज़दूर ( Out-workers )

बाहरी मज़दूर वह व्यक्ति है जिसने कारखाने में नौकरी नहीं की है किन्तु जो कारखाने का कुछ काम ले जाकर अपने घर में करता है। कपड़े इत्यादि सिलने के व्यापार में बाहरी श्रमिक बहुत रहते हैं। इनकी मज़दूरी इनके कार्य पर निर्भर है, समय पर नहीं। ऐसे मज़दूरों की अलग एक सूची रखी जाती है जिसमें निम्नलिखित बातें लिखी रहती हैं :—

१—बाहरी मज़दूर का नाम व पता

२—उस कार्य का नम्बर जिसका भाग वह पूरा कर रहा है

३—उसको निर्गमित सामग्री

४—बनी हुई वस्तुओं की प्राप्त मात्रा

५—बनी हुई वस्तुओं की जाँच। उनमें से कितनी मान ली गई हैं ?

६—भुगतान या मज़दूरी की दर

७—उसको दी जाने वाली राशि, कटौतियाँ इत्यादि

८—बाकी बची हुई वस्तुओं को प्राप्त करने का समय।

## भृति शोधन की प्रणालियाँ

श्रम से सम्बन्धित सबसे मुख्य समस्या भृति शोधन की रीति है। किसी भी कारखाने में भृति शोधन की वह प्रणाली अपनाई जानी चाहिये जो सरल हो, सुगम हो और जो कर्मचारियों को स्वीकार हो। ऐसी प्रणाली के होने से बहुत से लाभ हैं।

यह तय करने के लिये कि किस कारखाने में कौन-सी पद्धति उत्तम रहेगी निम्न बातों का विशेष रूप से ध्यान रखना चाहिये :—

१—पद्धति ऐसी हो जो उचित मालूम हो और जिसको श्रमिक भी उचित तथा न्यायसंगत कहें। इससे काम रुकने या हड़ताल होने की संभावना कम होती है।

२—वह सरल और सुगम हो।

३—उसे इस प्रकार की होनी चाहिये कि भृति को अधिक अर्जन करने के लिये प्रोत्साहन मिले।

४—प्रशासनिक व्ययों में मितव्ययता हो सके।

५—श्रम-परिवर्तन ( Labour turnover ) कम हो ऐसी पद्धति चुनना चाहिये।

६—वह पद्धति उचित रहेगी जिसके कारण अनुपस्थिति (Absentecism) कम से कम हो।

## प्रणालियाँ

मुख्यतया मज़दूरी के भुगतान की दो प्रणालियाँ हैं :—

१—समयानुसार ( According to time )

२—कार्यानुसार (According to work)

पहली रीति को कहते हैं "समय भृति" तथा दूसरी को "कार्यकर्म भृति।"

**समय-भृति ( Time Wage )**—इस रीति के अन्तर्गत मज़दूर को एक निश्चित समय के लिये एक निश्चित दर से भुगतान किया जाता है। यह निश्चित समय प्रति घन्टा, प्रति दिन, सप्ताह या प्रति माह हो सकता है। इस समय में कितना उत्पादन उस श्रमिक ने किया यह नहीं देखा जाता है। केवल उसकी उपस्थिति के ही आधार पर उसको भृति दी जाती है।

इस पद्धति का प्रति उत्पादन-इकाई का श्रम पर क्या प्रभाव पड़ता है यह नीचे तालिका में दिखाया गया है।

| उत्पादन इकाइयाँ | समय भृति की गणना | | | प्रति इकाई श्रम लागत |
|---|---|---|---|---|
| | कार्य के घन्टे | भृति-दर | कुल भृति | |
| | | न० पैसे | न० पैसे | न० पैसे |
| १० | ८ | २० | १६० | १६·० |
| ११ | ८ | २० | १६० | १४·६ |
| १२ | ८ | २० | १६० | १३·३ |
| १३ | ८ | २० | १६० | १२·३ |

ऊपर की तालिका देखने से पता चलता है कि जितना ही अधिक उत्पादन होगा, इस पद्धति के अनुसार प्रति-इकाई-श्रम-लागत, कम होती जायेगी।

### इस पद्धति के गुण

१—हर मज़दूर को मज़दूरी मालूम करना आसान है।

२—एक ही प्रकार के कार्य में लगे हुये व्यक्तियों की आय करीब-करीब समान रहती है।

३—क्योंकि किसी व्यक्ति को कोई जल्दी नहीं रहती इसलिय उत्पादन उत्तम प्रकार का होता है।

### दोष

१—श्रमिकों को समय के मूल्य का ख्याल नहीं रहता। वे आलस्य में इधर उधर समय बिताने के ताक में रहते हैं।

२—अलग-अलग कार्य-क्षमता के व्यक्तियों को करीब-करीब समान राशि मिलती है।

३—हर श्रमिक कितना कार्य-कुशल है यह जानना बड़ा कठिन हो जाता है।

**कार्य-भृति**—इस व्यवस्था में उत्पादन की हर इकाई के लिये पहले ही से मज़दूरी निर्धारित कर दी जाती है। जो व्यक्ति जितनी इकाइयाँ तैयार करता है उसको उसी हिसाब से भृति दी जाती है। इस कारण से जितनी ही अधिक इकाइयाँ एक व्यक्ति बनायेगा उतना ही अधिक मज़दूरी उसकी होगी।

नीचे की तालिका में इस पद्धति का प्रति-उत्पादन-इकाई के ऊपर श्रम- लागत का प्रभाव दर्शाया गया है :—

| उत्पादन इकाई | मजदूरी की गणना | | | इकाई श्रम लागत |
|---|---|---|---|---|
| | कार्य के घन्टे | कार्य भृति | कुल भृति | |
| | | न० पै० प्रति इकाई | न० पै० | न० पै० |
| १० | ८ | १० | १०० | १० |
| ११ | ८ | १० | ११० | १० |
| १२ | ८ | १० | १२० | १० |
| १३ | ८ | १० | १३० | १० |

इस पद्धति में चाहे जितनी इकाइयाँ बनाई जायँ इकाई-श्रम-लागत वही

रहेगी। उसमें उच्चावचन नहीं होता है। अलग-अलग मज़दूर जितनी इकाइयाँ बनाते हैं उसी के अनुसार उनकी भृति घटती-बढ़ती रहती है।

### इस पद्धति के गुण

१—दैनिक भृति की गणना कठिन नहीं है। केवल यह मालूम करने की आवश्यकता है कि एक व्यक्ति ने कितनी इकाइयाँ बनाईं। उन इकाइयों का इकाई-दर से गुणा कर उसकी कुल मज़दूरी मालूम की जा सकती है।

२—क्योंकि इस पद्धति से श्रमिकों को अधिक उत्पादन करने का प्रोत्साहन मिलता है और अधिक उत्पादन होने से कारखाने की प्रति इकाई अधिव्यय कम हो जायगी।

३—किसी भी कार्य को प्रारम्भ करने से पहले इकाई-श्रम-लागत मालूम किया जा सकता है।

४—श्रमकों को उन्हीं की ही योग्यता के अनुसार मज़दूरी मिलती है।

५—श्रमिक इधर-उधर आलस्य में समय नहीं बितायेंगें। कारखाने में प्रवन्धकों को आलस्य में बिताये गये समय की मज़दूरी नहीं देना पड़ता।

६—श्रमिक मशीन तथा यंत्रों का उपयोग बड़ी सावधानी से करते हैं ताकि उनमें गड़बड़ होने से कार्य न रुक जाय।

### इस पद्धति के दोष

१—उचित और न्याय संगत कार्य-दर क्या होगी यह मालूम करना कठिन है।

२—जब कारखाने के मालिक यह देखते हैं कि इस पद्धति से कार्य करने पर मज़दूर काफी पैदा कर लेते हैं तो उनको दर के घटाने का प्रलोभन होता है।

३—श्रमिक लगातार अधिक से अधिक उत्पादन करने में जुटे रहते हैं इसलिये वे लोग निर्मित वस्तु के अच्छे होने या न होने का ध्यान नहीं देते।

४—एक ही प्रकार के कार्य करने वाले मज़दूरों की आय में भिन्नता होने के कारण उनमें आपस में मनमुटाव, जलन तथा फूट रहती है।

### भृति-शोधन की अन्य पद्धतियाँ

इन दो मुख्य पद्धतियों को छोड़कर भृति शोधन की अन्य बहुत-सी पद्धतियाँ हैं। इन सब पद्धतियों द्वारा यही प्रयत्न किया जाता है कि किसी प्रकार अधिक से अधिक उत्पादन करने के लिये श्रमिक को प्रोत्साहन दिया जाय। हम यहाँ पर तीन पद्धतियों का वर्णन करेंगे। वे ये हैं :—

१—हेलसी-अधिव्यय-प्रणाली (Halsey Premium Plan)

२—रोवन की प्रणाली (Rowan's Method)

३—टेलर की प्रणाली (Taylor's Method)

हेलसी-आधिक्य-प्रणाली—

यह भृति शोधन की अमेरिकन प्रणाली है जिसके निर्माता श्री हेलसी थे। इस के अनुसार हर एक श्रमिक को एक दैनिक भृति मिलना है चाहे वह निर्धारित कार्य पूरा करे या उससे कम करे। अधिक-भृति (बोनस) केवल उसी व्यक्ति को मिलना है जो साधारण कार्य से अधिक पूरा करे। यह साधारण या प्रसामान्य कार्य पिछले अभिलेखों (रिकर्डों) को जाँच कर किया जाता है। जो श्रमिक तेजी से कार्य करके निर्धारित कार्य से अधिक पूरा करे और इस प्रकार कारखाने का बहुमूल्य समय बचाये उसी को आधिक्य (प्रीमियम) दिया जाता है। आधिक्य का आधार वह समय है जिसको कि श्रमिक बचाता है। इस बचाये हुये समय का कुछ भाग जो प्रायः घन्टे की भृति का २५ प्रतिशत से ५० प्रतिशत तक होता है आधिक्य के रूप में दिया जाता है।

नीचे की तालिका से इस पद्धति का इकाई श्रम-लागत पर प्रभाव पता चलता है। इसमें बोनस (आधिक्य) बचाये हुये समय का ५०% माना गया है। (निर्धारित कार्य १२ इकाई है)

| उत्पादन इकाई | दैनिक मजदूरी | | | आधिक्य की गणना | | | | कुल भृति | इकाई श्रम लागत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | कार्य के घन्टे | हर घन्टे की भृति | दैनिक भृति | निर्धारित कार्य से अधिक | समय जो बचे (घन्टे) | बचे हुए समय का मूल्य | आधिक्य भृति बचे समय के मूल्य का ५०% | | |
| | | न. पै. | न. पै. | | | न. पै. | | न. पै. | न. पै. |
| १० | ८ | २० | १६० | — | — | — | — | १६० | १६·० |
| ११ | ८ | २० | १६० | — | — | — | — | १६० | १४.६ |
| १२ | ८ | २० | १६० | — | — | — | — | १६० | १३.३ |
| १५ | ८ | २० | १६० | ३ | २ | ४० | ४० | १८० | १२.० |

### रोवन की प्रणाली—

हेलसी की पद्धति में एक बड़ा दोष था वह यह कि बहुत ही कार्यकुशल श्रमिक दैनिक निर्धारित भृति से दुगना तथा तिगुना आधिक्य पैदा कर लेता था। प्रबन्धक वर्ग इतना अधिक आधिक्य देना नहीं पसन्द करते थे। इस स्थिति में श्री जेम्स रोवन ने सुधार किया। इन्होंने हेलसी की ही भाँति श्रमिकों को एक दैनिक निर्धारित भृति देना तय किया किन्तु इन्होंने आधिक्य गणना की रीति बदल दी। इनकी गणना के अनुसार आधिक्य कभी भी दैनिक-निर्धारित-भृति से अधिक हो ही नहीं सकता था। इन्होंने आधिक्य मालूम करने के लिये निम्न सूत्र प्रयोग किया।

$$\text{आधिक्य} = \text{किये गये काम के समय की दैनिक भृति} \times \frac{\text{बचाया समय}}{\text{प्रमाप समय}}$$

उदाहरण के लिये मान लीजिये कि एक व्यक्ति निर्धारित कार्य ८ घंटे (प्रमाप समय) के बजाय ६ घन्टे में ही पूरा कर लेता है तो ६ घन्टे काम करने पर वह निम्न-आधिक्य प्राप्त करेगा।

$$\text{आधिक्य} = [\text{६ घन्टे} \times \text{२० न० पै०}] \times \frac{२}{८}$$

$$= \text{३० न० पै०}$$

इसलिये ६ घन्टे कार्य करने पर उसकी कुल भृति होगी :—

$$\text{६ घन्टे} \times \text{२० न० पै०} + \text{३० न० पै०}$$

$$= \text{१५० न० पै०}$$

इसी रफ्तार से काम करने पर वह ८ घन्टे में कुल २०० न० पै० भृति अर्जित करेगा।

### टेलर की प्रणाली

डा० टेलर, जो उद्योगों में वैज्ञानिक प्रबन्ध के जन्मदाता हैं, ने अपनी एक नई भृति-शोधन की प्रणाली निकाली। यह प्रणाली उन्होंने काफी छानबीन तथा समय, गति (motion) और थकावट (fatigue) अध्ययन के बाद मालूम की। उन्होंने हर कार्य को करने की सबसे अच्छी रीति तमाम प्रयोगों के बाद निर्धारित की और यह भी मालूम किया कि उसको पूरा करने में कम से कम समय कितना लगेगा। उनकी यह आशा थी कि इतने अध्ययन के बाद निर्धारित किये हुये कार्य को हर एक श्रमिक अवश्य पूरा करेगा। इसलिये उन्होंने मजदूरी की दो दरें नियत कीं, एक उन श्रमिकों के लिये जो नियत समय में निर्धारित कार्य नहीं पूरा कर सकते तथा दूसरी उनके लिये जो उसे पूरा कर लेंगे। दूसरे प्रकार के श्रमिकों की भृति की दर पहले प्रकार के श्रमिकों की दर से बहुत ऊँची थी। टेलर की प्रणाली की दोनों दरें कार्य भृति पर ही आधारित हैं।

आगे दी गई तालिका से इस प्रणाली के अनुसार इकाई उत्पादन पर श्रम-लागत का पता चलता है।

| उत्पादन इकाई | कार्य के घन्टे | कार्यमर्म-भृति | | दैनिक आय | इकाई श्रम लागत |
|---|---|---|---|---|---|
| | | प्रमाप कार्य के लिये | उप्रमाप कार्य के लिये | | |
| | | न. पै. | न. पै. | न. पै. | न. पै. |
| १० | ८ | — | १० | १०० | १० |
| ११ | ८ | — | १० | ११० | १० |
| १२ | ८ | २० | — | २०० | २० |
| १५ | ८ | २० | — | ३०० | २० |

ऊपर की तालिका को देखने से पता चलता है कि जब प्रमाप कार्य पूरा हो जाता है या उससे अधिक कार्य किया जाता है तो अनुकर्म भृति की दर ऊँची होने के कारण इकाई श्रम मूल्य बढ़ जाता है। किन्तु जब प्रमाप कार्य पूरा नहीं हो पाता है तो इकाई मूल्य बहुत कम रहता है। वास्तव में इस पद्धति में श्रम-लागत न बढ़ती है और न घटती है वह समान रहती है।

## EXERCISES

1. Describe the "Piece Work System of Wages Payment. Discuss its advantages and drawbacks.

2. A factory has adopted an incentive bonus system for payment of wages in which the number of bonus hours earned by a workman bears the same proportion to the time saved as the time taken bears to the time allotted for a work order. Show that in this System the number of bonus hours earned by a workman can never exceed a certain maximum. Find out that maximum and ascertain the circumstances in which such maximum will be attained.

Also prove that the bonus hours will be the same for times of completion of a work order equidistant from that time of completion which marks the maximum bonus hours.

3. Discuss the advantages and disadvantages of using Job Tickets or weekly Time Sheets.

4. Give details of how you would propose to allocate clock numbers in a factory of 4000 workers spread over many departments. Explain what advantages you would except to give from each detail of your proposed Scheme.

5. Do you consider it essential that piece-workers should record the time taken for each article or batch of articles ? If you agree, to what purposes could the time record be put ?

6. A factory payroll serves primarily as a record of wages earned by each employee. State the manner in which the information is of use in costing and in the financial control of the organisation.

7. Very briefly state how you would deal with the following in cost accounts : Idle Time and Defective Work. (*R. A.*)

8. You are asked to advise how the following items should be treated in cost account *i,e.* whether they should be treated as a direct labour cost to a job or process or included in the factory overheads ;

(*a*) Labour Cost of Defective Work.
(*b*) Cost of Living Bonus.
(*c*) Bonuses paid to individual operators for output efficiency.
(*d*) Family allowances paid to individual works.
(*e*) Holiday pay.

Give reasons for your decisions.

9. State briefly, with examples, the difference between the Halsey and the Rowan System of Calculating Premium Bonus earnings. What are the main advantages claimed for each System ?

10. What is meant by the term "Rate-fixing by Time Study" State briefly the steps necessary in adopting such a method.

11. Explain with, illustrative examples, the following

systems of wage payment. In each case find out the effect on the labour cost per unit.

(a) Grant Task and Bonus Plan.

(b) The Bedaux Point Wage System.

12. Briefly explain, four methods of incentive Wage Systems.

13. Time of day labour is wasted in moving from one section to another and from one job to another. How would you estimate the value of such wastage and allocate the same for costing purpose ?

14. Discuss the advantages or otherwise of paying bonus to indirect labour, and illustrate with examples.

# अध्याय ५

## व्यय (Expenses)

### प्रत्यक्ष व्यय

प्रधान लागत का तीसरा तत्त्व प्रत्यक्ष व्यय (Direct Expenses) है। ये व्यय वे हैं जो विशेष रूप से किसी एक विशेष कार्य के लिये किये गये हों। इनसे अन्य कार्यों को कोई लाभ नहीं पहुँचता। इस प्रकार के कुछ व्यय निम्नलिखित हैं :—

१—किसी विशेष ठेके या कार्य को प्राप्त करने के लिये किये गये यात्रा-व्यय, खाने के व्यय, वस्तुओं के भेंट करने के व्यय आदि।

२—कारखाने से बाहर होने वाले किसी कार्य के लिये भेजे गये श्रमिकों तथा फोरमैनों के यात्रा-व्यय, होटल के बिल आदि।

३—किसी विशेष कार्य के लिये लाई गई मशीन का किराया।

४—किसी विशेष कार्य के लिये बनाये गये नकशे आदि का व्यय।

५—किसी विशेष कार्य के लिये बनाये गये या खरीदे गये साँचे, मशीनें आदि।

६—किसी विशेष कार्य के लिये वैधानिक या अन्य व्यय।

७—किसी विशेष कार्य के लिये किये गये प्रयोगों के व्यय।

८—किसी विशेष कार्य के लिये लाई गई सामग्री पर गाड़ी का किराया आदि।

इन सब व्ययों के विवरण प्राप्त कर और उचित प्रमाणकों से उनकी जाँच कर इनके विषय में सूचना लागत-लेखा-विभाग में भेज दी जायेगी। इस सूचना के प्राप्त होने पर लागत-लेखा विभाग विभिन्न व्ययों को उनसे सम्बन्धित कार्य में जोड़ देगा।

### अप्रत्यक्ष व्यय

वे सारे व्यय—सामग्री, श्रम, तथा अन्य पदों पर, जो कि किसी विशेष कार्य के लाभ के लिये न किये गये हों बल्कि जो कारखाने में होने वाले सारे कार्यों के हित के लिये हों अप्रत्यक्ष (Indirect) व्यय या अधिव्यय (Oncost or overhead) कहलाते हैं। वे व्यय संस्थापन पर होते हैं। इनसे कारखाने में सारी निर्मित वस्तुओं का मूल्य बढ़ जाता है। इनका भार (Incidence) अलग-अलग कार्यों पर नहीं मालूम किया जा सकता। उदाहरण के लिए हम सामान्य प्रबंधक (General Manager) का वेतन ले लें। यह व्यय सारे कारखाने का है। जितनी वस्तुयें उसमें बनती है सब में

इसका कुछ न कुछ भाग है। किन्तु हम यह नहीं कह सकते कि एक विशेष वस्तु या कार्य में यह भाग प्रयत्क्ष रूप से कितना है।

अध्याय २—लागत के तत्त्व-में हमने उन तमाम व्ययों की सूची दी है जो अप्रत्यक्ष व्यय में सम्मिलित हैं। ये सारे व्यय तीन भागों में बाँटे जा सकते हैं :—

अ—कारखाना अधिव्यय

ब—कार्यालय तथा प्रशासनिक अधिव्यय

स—विक्रय तथा वितरण अधिव्यय

एक दूसरी दृष्टि से इन व्ययों को हम दो वर्गों में रख सकते हैं :—

१—निर्माण अधिव्यय ( Manufacturing Overhead )

२—सेवा अधिव्यय ( Service Overhead )

पहले प्रकार के व्यय वे हैं जिनका संबंध वास्तविक रूप से वस्तु के निर्माण से हो। ये कारखाने के भीतर के अधिव्यय हैं। जब वस्तुयें कारखाने में निर्मित होकर वहाँ से बाहर आयें उस समय विक्रय के लिये उन पर जो व्यय किये जायँ वे सेवा व्यय हैं। कार्यालय, प्रशासन, विक्रय तथा वितरण अधिव्यय इसी प्रकार के हैं।

## व्ययों का अनुमान लगाना

सारे वर्ष के संस्थापन व्ययों का एक उचित अनुमान लगा लिया जाता है। इस पूर्वानुमान का कारण यह है कि वस्तुयें वर्ष भर बनती तथा विक्रय होती रहती हैं। इनके विक्रय मूल्य में संस्थापन व्यय का भाग भी सम्मिलित है। किन्तु वास्तविक संस्थापन व्यय तो वर्ष के अन्त होने पर मालूम होंगे जब कि तमाम सामान बिक चुका होगा। इसलिये इनका एक अनुमान लगाकर वस्तुओं के मूल्य में जोड़ दिया जाता है। समय-समय पर वास्तविक व्यय जो साधारण लेखाविधि से मालूम हो सकते हैं तथा अनुमानित व्ययों का अन्तर मालूम किया जाता है और फिर उचित समायोजन ( adjustment ) की आवश्यकता पड़ती है।

पूर्वानुमान का आधार पिछले वर्षों की सांख्यिकीय सामग्री है। उन वर्षों के लागत-अभिलेखों की जाँच कर और भविष्य में आने वाली स्थिति का ध्यान रख कर भविष्य में होने वाले उन अधिव्ययों का अनुमान लगाया जाता है। तत्पश्चात् सारे व्ययों को अलग-अलग भागों में बाँट देते है जिससे यह मालूम हो जाय कि कारखाने के, प्रशासन के तथा विक्रय और वितरण के व्यय कितने हैं।

लागत लेखापाल के सामने सबसे बड़ी और कठिन समस्या यह आती है कि वह किस प्रकार अप्रत्यक्ष व्ययों के लिये एक उचित और न्यायसंगत आधार चुने; जिसके द्वारा वह उनका भार उत्पादन की हर इकाई में जोड़ सके। यह कार्य अत्यन्त आवश्यक है। थोड़ी सी भी गलती होने से इसमें प्रबन्धक वर्ग को भारी हानि की

संभावना है। उदाहरण के लिये मान लीजिये कि एक कारखाने में फोरमैन के वेतन का वंटन श्रमिकों की संख्या के आधार पर किया गया है। यदि उस फोरमैन ने अपना बहुत अधिक समय किसी विशेष मूल्यवान कार्य के लिये लगाया है जिसमें बहुत कम श्रमिक कार्य कर रहे हैं तो इसका यह प्रभाव पड़ेगा कि इस विशेष मूल्यवान कार्य की विक्रय-लागत (Cost of Sale) वास्तविक से कम होगी। दूसरी ओर अन्य कार्यों की लागत जिनमें श्रमिकों की संख्या अधिक है अधिक होगी। इसलिये पहली वस्तु लागत से कम पर बेची जायेगी, उसमें हानि होगी तथा दूसरी वस्तु की लागत अधिक होने से उसकी बिक्री कम होगी क्योंकि प्रतियोगियों के मूल्य कम होगें। इस प्रकार गलत व्यय-वंटन से दोनों ओर हानि होगी।

**व्यय-वंटन**—जहाँ तक संभव हो अधिव्ययों का वंटन विभिन्न विभागों में उनके भार के अनुसार होना चाहिये। क्योंकि विभिन्न पदों का भार समान नहीं होता है। इसलिये उनके वंटन की भिन्न-भिन्न रीतियाँ अपनाई जाती हैं। इन रीतियों को हम दो भागों में बाँट सकते हैं :—

१—प्रत्यक्ष भार (Direct Charge)
२—दर के अनुसार (Proration)

**प्रत्यक्ष भार**—कुछ ऐसे पद हैं जिनके लिये कि अलग-अलग विभागों या उप-विभागों में प्रत्यक्ष रूप से राशि का वंटन हो सकता है, जैसे विद्युत शक्ति अलग-अलग विभागों में लगे हुये सब-मीटरों के आधार पर, अधिकार्य (Overtime work) अलग-अलग विभागों के अभिलेखों से, राजकीय-कर्मचारी-बीमा-अंशदान हर विभाग में कार्य करने वाले श्रमिकों के अनुसार आदि।

**दर के अनुसार**—किसी आधार को मान कर व्यय की एक दर मालूम कर ली जाती है और फिर उसी के अनुसार व्यय-वंटन किया जाता है। इस रीति को दो प्रकार से अपनाया जा सकता है :—

१—कुल का प्रतिशत (Per cent of Total Method)
२—दर के अनुसार (Rate Method)

इनके सूत्र निम्नलिखित हैं :—

(1) for Per cent of Total Method :—

$$C = \frac{b}{\Sigma b} \times \Sigma c$$

( 2 ) for Rate Method :—

$$C = \frac{\Sigma c}{\Sigma b} \times b, \text{ the rate being } \frac{\Sigma c}{\Sigma b}$$

In the above formulae :—

$b$ = The amount of the base factor

$\Sigma b$ = Total of the base factor for all departments

$\Sigma c$ = amount to be prorated

C = share of a given department

*Example.* Assume that (i) rent amounting to Rs. 6000 is to be apportioned in a factory having three departments A. B. and C, (ii) The basis or base factor is the space occupied by each department and (iii) the total floor area is 80,000 sq. ft. of which Department A has 40,000 sq. ft. B, 20,000 sq. ft. and C 20,000 ft.

(*a*) Proration by Percent of Total Method

| Department | Base factor. Area Occupied | Percent of Total | Cost pro-rata |
|---|---|---|---|
| | | Rs. | Rs. |
| A ... | 40,000 Sq. ft. | 50 | 3,000 |
| B ... | 20,000 ,, | 25 | 1,500 |
| C ... | 20,000 ,, | 25 | 1,500 |
| Total | 80,000 | 100 | 6,000 |

We calculate thus :

Department A $(40{,}000 \div 80{,}000) \times 100 = 50\%$

50% of Rs. 6000

= Rs. 3000

and so on.

(*b*) Proration by Rate Method

| Department | Base factor. Area Occupied | Rate | Cost prorata |
|---|---|---|---|
| | Sq. ft. | Rs. | Rs. |
| A ... | 40,000 | ·075 | 3,000 |
| B ... | 20,000 | ·075 | 1,500 |
| C ... | 20,000 | ·075 | 1,500 |
| Total | 80,000 | | 6,000 |

Calculation :

$$\text{Rate} = \frac{\Sigma c}{\Sigma b} = \frac{\text{Rs. } 6{,}000}{0{,}000} = \text{Rs. } \cdot075$$

$$\text{Department A} = \frac{\Sigma c}{\Sigma b} \times b = \text{Rs. } \cdot075 \times 40{,}000$$

$$= \text{Rs. } 3000$$

## निर्माणी अधिव्यय

अब हम लोग निर्माणी अधिव्यय के इकाइयों में वंटन करने की रीति देखेंगे। इस प्रकार हमें उत्पादन की हर इकाई में निर्माणी अधिव्यय (factory Over head) के भार का पता लग जायेगा। इन विभिन्न रीतियों को तीन वर्गों में बाँटा जा सकता है :—

१—प्रतिशत रीतियाँ (Percentage methods)
२—घण्टे की रीतियाँ (Hourly methods)
३—इकाई दर रीति (Unit rate method)

१—प्रतिशत रीतियों में निम्न आधार सम्मिलित हैं :—

(i) प्रधान लागत का प्रतिशत
(ii) प्रत्यक्ष भृति का प्रतिशत
(iii) प्रत्यक्ष सामग्री का प्रतिशत

२—घण्टे की रीतियाँ—इस वर्ग में निम्नलिखित आधार हैं :—

(i) श्रम घण्टा दर (labour Hour Rate)
(ii) मशीन घन्टा दर (Machine Hour Rate)

३—इकाई-दर रीति—इस रीति के अनुसार अधिव्यय हर उत्पादन-इकाई पर एक दर से है।

**प्रधान लागत का प्रतिशत**—निर्माणी या कारखाना लागत मालूम करने के लिये प्रधान लागत, जिसमें प्रत्यक्ष सामग्री, श्रम और व्यय सम्मिलित हैं, पर निर्माणी-अधिव्यय का एक निश्चित प्रतिशत जोड़ दिया जाता है। यह प्रतिशत निर्धारित करने के लिये यह आवश्यक है कि किसी समय के उत्पादन की प्रधान लागत तथा सम्पूर्ण कारखाना व्यय मालूम हों। इस प्रकार से उनका एक प्रतिशत प्रधान-लागत का मालूम किया जा सकता है। इसका सूत्र है :—

$$\text{Works Oncost Percentage} = \frac{\text{Works Expenses}}{\text{Prime Cost}} \times 100$$

इस रीति से किस प्रकार एक कार्य की कारखाना लागत मालूम करेंगे यह

